# ट्रस्ट के उद्देश्य

प्राचीन वैदिक साहित्य का अन्वेषण, रक्षा, प्रचार तथा भारतीय संस्कृति, भारतीय शिक्षा, भारतीय विज्ञान और चिकित्सा द्वारा जनता की सेवा।



# -भाष्य-भूमिका

## त्संस्करण

ग्वेदादि-भाष्य-भूमिका का सुन्दर, टिप्पण संस्करण छप रहा है। यह र में स्थूल अक्षरों में ४८ पौण्ड के भिराम छपाई और सुन्दर जिल्द

, गुरु बाज़ार, अमृतसर

# ट्रस्ट के उद्देश्य

प्राचीन वैदिक साहित्य का अन्वेषण, रक्षा, प्रचार तथा भारतीय संस्कृति, भारतीय शिक्षा, भारतीय विज्ञान, और चिकित्सा द्वारा जनता की सेवा ।



## -भाष्य-भूमिका

त्संस्करण

ग्वेदादि-भाष्य-भूमिका का सुन्दर, टिप्पण संस्करण छप रहा है । यह र में स्थूल अक्षरों में ४८ पौण्ड के भिराम छपाई और सुन्दर जिल्द

, गुरु बाज़ार, अमृतसर

# संस्कार-विधिः

वेदानुकूलैर्गर्भाधानादारभ्यान्त्येष्टिपर्यन्तैः षोडश-संस्कारैः
समन्वितः

## महर्षिदयानन्दसरस्वतीस्वामिना निर्मितः

पण्डितयुधिष्ठिरमीमांसकविजयपालाभ्यां संशोधितः

तस्येदं

सत्यप्रकाश-स्मृति-संस्करणम्

प्रकाशकः—
मन्त्री— श्री रामलाल कपूर ट्रस्ट, अमृतसर

मुद्रक—
पं० बालकृष्णशास्त्री
ज्योतिष प्रकाश प्रेस, वाराणसी

प्रथम वार } वि० सं० २०२३ { अजिल्द १—६५
३००० } सन् १९६६ { सजिल्द २—२५

पृष्ठ १—४८ तक ना. ग. शास्त्री द्वारा ललित प्रेस, वाराणसी में छपे।

ऋषि दयानन्द कृत यह ग्रन्थ

श्री माता भागवन्ती जी, धर्मपत्नी श्रीमान् हरिश्चन्द्र जी बत्राने

अपने होनहार समझदार व्यवहार-चतुर

दूरदर्शी मितभाषी सत्यवादी

सन्मार्गगामी आज्ञाकारी

मातृ-पितृ-भक्त

प्रभु-भक्त

पुत्र

स त्य प्र का श

जिसे १९ वर्ष की अल्पायु में

अकालमृत्यु ने सहसा

उठा लिया की

स्मृति में

प्रकाशित कराया है।

# संस्कार-विधि का प्रस्तुत संस्करण

ऋषि दयानन्द के ग्रन्थों में 'संस्कार-विधि' का प्रमुख स्थान है। इस ग्रन्थ की बृहत्त्रयी ( स० प्र०, ऋग्वेदा०, सं० वि० ) में गणना होती है। सत्यार्थ-प्रकाश के पश्चात् यही एक ग्रन्थ है, जिसकी बिक्री सर्वाधिक होती है। वैदिक यन्त्रालय का छपा जो २४ वाँ संस्करण इस समय उपलब्ध है वह सं० २००९ में छपा है। अन्य प्रकाशकों द्वारा भी संस्कारविधि के १०—११ संस्करण छप चुके हैं।

वै० यं० अजमेर द्वारा संस्कारविधि के जितने संस्करण छपे हैं, उनकी संक्षिप्त विवेचना आगे की जाएगी। हमने संस्कारविधि पर जो कार्य किया है, उससे हम इस परिणाम पर पहुँचे हैं कि ऋषि दयानन्द ने श्रीमती परोपकारिणी सभा और वैदिक यन्त्रालय की स्थापना जिन उदात्ततम उद्देश्यों को लेकर की थी[1], उन्हें पूरा करना तो दूर रहा, ऋषि दयानन्द के ग्रन्थों को ही अपने मूलरूप में स्थिर न रख सकी। ऋषि दयानन्द के महान् साहित्यिक उद्देश्य को सम्मुख रख कर किसी भी आर्यसंस्था ने उनके इच्छित क्षेत्र में प्रमुखरूप से कार्य नहीं किया, अतः उक्त संस्था द्वारा ऋषि दयानन्द के ग्रन्थ जैसे भी छप रहे हैं, उन्हीं से आर्य जनता को संतोष करना पड़ता है।

## संस्कारविधि पर कार्य का संकल्प

मैंने सं० २०१० के चतुर्थ चरण में संस्कारविधि पर गृह्यसूत्रादि कर्मकाण्डीय ग्रन्थों के साहाय्य से कुछ टीका टिप्पणी लिखने का उपक्रम किया था।

**प्रारम्भिक कठिनाई**—कुछ कार्य करने पर ही मुझे विदित हुआ कि संस्कारविधि के जिस पाठ को ( सं० २००९ वाले को ) ऋषि दयानन्द का मान

---

१. द्र० स्वीकार-पत्र धारा १, तथा द्र० ऋषि दयानन्द के पत्र और विज्ञापन, पृष्ठ ४१६, द्वि० सं०—'यह छापाखाना केवल सत्यशास्त्र प्रचार के के लिए किया गया, रोजगार के लिए नहीं।'

कर कार्य करने के लिए उद्यत हुआ हूँ, वह पाठ पूर्णतया ऋषि दयानन्द का नहीं है। इस में संशोधकों ने अपने अज्ञान से बहुत से पाठ परिवर्तित कर दिए हैं और उनके प्रमाद से बहुत से पाठ भ्रष्ट हो गए हैं। इसलिए प्रथम यह आवश्यक है कि ऋषि दयानन्द सम्मत मूल पाठ को जानने का प्रयत्न किया जाए, तत्पश्चात् उस पर कुछ लिखा जाए।

**संस्कारविधि के मूल पाठ का निश्चय**— मूल पाठ के निश्चय और उस में उत्तरोत्तर हुए परिवर्तनों के परिज्ञान के लिए मैंने संस्कारविधि के ऋषि-दयानन्द के द्वारा परिशोधित द्वितीय संस्करण से लेकर २४ वें संस्करण तक सभी संस्करणों के पाठ मिलाए।

**हस्तलिखित पाठ से मिलान**—संस्कारविधि के दो हस्तलेख हैं, प्रथम पाण्डुलिपि ( रफ़ कापी ) और द्वितीय संशोधित प्रतिलिपि। इन दोनों से मुद्रित संस्कारविधि की तुलना, जो बहुत काल पूर्व की जा चुकी थी, से भी मिलान किया गया।

**मुद्रित और हस्तलिखित पाठों की तुलना का परिणाम**—ऋषि दयानन्द के मूल पाठ का परिज्ञान करने के लिए सभी मुद्रित और हस्तलिखित पाठों की तुलना करने पर मैं इस परिणाम पर पहुँचा कि इस ग्रन्थ में उत्तरोत्तर पाठ परिवर्तन परिवर्धन होकर ग्रन्थ का स्वरूप अत्यन्त भ्रष्ट हो चुका है। अतः पहले संस्कारविधि का आदर्श परिशुद्ध संस्करण तैयार करना चाहिए।

**पाठ शोधन कार्य का आरम्भ**—सं० २०११ में मैंने संस्कारविधि के पाठ का शोधन और आदर्श संस्करण तैयार करने का उपक्रम किया। यह कार्य मैं सामान्य प्रकरण के अन्त तक ही कर पाया। उसके पश्चात् अम्लपित्त के भयानक प्रकोप तथा कुछ काल पश्चात् वाराणसी से देहली आजाने के कारण यह प्रारब्ध कार्य मध्य में ही रह गया।

पूर्व आरब्ध संशोधित संस्करण ( सामान्य प्रकरण पर्यन्त ) में मैंने द्वितीय संस्करण के पाठ को प्रामाणिक मान कर उस समय तक छपे सभी संस्करणों के पाठान्तर पादटिप्पणी में दिए थे। इस से जहाँ कार्य बढ़ गया था, वहाँ भ्रष्ट वा परिवर्तित परिवर्धित पाठों को दर्शाने के लिए टिप्पणियों की भरमार हो गई

थी और ग्रन्थ का आकार लगभग दूना हो गया था।

**संशोधन कार्य का पुनरारम्भ**—श्री पूज्य आचार्यवर पं० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु के स्वर्गवास के पश्चात् श्री रामलाल कपूर ट्रस्ट के कार्य का भार मेरे ऊपर आया। तब २२×३० आकार के ३२ पौण्ड के लगभग ९० रिम विशिष्ट (स्पेशल) कागज के उपयोग का प्रश्न मेरे सम्मुख उपस्थित हुआ। यह कागज आज से लगभग चार वर्ष पूर्व यजुर्वेद भाष्य विवरण के द्वितीय भाग की छपाई के लिए विशेष रूप से बनवा कर मँगवाया गया था, परन्तु ज्योतिष प्रकाश प्रेस के स्वामी श्री पं० बालकृष्णजी शास्त्री अपनी विशिष्ट परिस्थिति के कारण वेदभाष्य की छपाई आरम्भ करने को तैयार न हुए, कागज दो वर्ष तक पड़ा ही रहा। श्री पूज्य आचार्यवर के स्वर्गवास (२१ दिसम्बर १९६४) के कुछ दिन पश्चात् श्री माननीय शास्त्री जी से मैं मिला और उनसे यजुर्वेद-भाष्य द्वितीय भाग की छपाई के लिए आग्रह किया, परन्तु वे उस समय भी इस कार्य को करने के लिए तैयार न हुए। काशी में और कोई ऐसा प्रेस नहीं है, जहाँ यजुर्वेदभाष्य की छपाई की सुव्यवस्था हो सके। यही कारण था कि यजुर्वेदभाष्य-विवरण का द्वितीय भाग न श्री पूज्य आचार्यवर के जीवन काल में छप सका और न हम उसे अभी आरम्भ कर सके।[1]

उक्त विशिष्ट महार्घ कागज भी पड़े-पड़े खराब हो रहा है, अतः उस का सदुपयोग हो जाए तो अच्छा है, यह सोचकर संस्कारविधि के मुद्रण का विचार किया। और सं० २०११ में अधूरे रहे कार्य को पूर्ण करने का संकल्प किया।

## वै० यं० मुद्रित संस्करणों का वर्गीकरण

संस्कारविधि के परिशुद्ध संस्करण को प्रकाशित करने के लिए वै० यं० के छपे प्रायः सभी संस्करणों से पाठ मिलाए। उनके अनुसार संस्कारविधि के पाठों की दृष्टि से वै० यं० के छपे संस्करणों का निम्न वर्गीकरण बनता है—

---

१. यह सूचना देते हुए हर्ष होता है कि ज्योतिष प्रकाश प्रेस के अध्यक्ष महोदय ने यजुर्वेदभाष्य-विवरण के द्वितीय भाग को छापने की स्वीकृति दे दी है और हम उसके लिए २२×३२ आकार के विशिष्ट (स्पेशल) कागज के लिए आदेश दे रहे हैं।

प्रथम वर्ग—द्वितीय[1] संस्करण से लेकर छठे संस्करण तक का पाठ एक समान है। जो कहीं नाम मात्र का भेद मिलता है, वह मुद्रक पत्र ( प्रूफ़ ) संशोधकों के दृष्टिदोष से हुआ है।

द्वितीय वर्ग—७ वें संस्करण से लेकर १२ वें संस्करण तक का पाठ प्रायः समान है। ७ वें संस्करण में मन्त्रादि उद्धरणों के कुछ पते दिए गए हैं। उनके कारण पूर्व पाठ से कुछ पाठ भेद हुआ है।

तृतीय वर्ग—शताब्दी संस्करण[2] से लेकर १७ वें संस्करण तक प्रायः एक समान पाठ है। शताब्दी संस्करण में लगभग ३० नई टिप्पणियाँ दी गई हैं। इन पर विशेष चिह्न न होने के कारण ये टिप्पणियाँ ऋषि दयानन्द की मूल ग्रन्थान्तर्गत टिप्पणियों में मिलकर उन्हीं की लिखी हुई प्रतीत होती हैं। १७ वें संस्करण तक टिप्पणी-गत ही भेद है, मूल पाठ प्रायः वही है, जो १२ वें संस्करण तक छपता रहा। शताब्दी संस्करण के संस्कर्ता श्री पं० विश्वनाथ जी वेदोपाध्याय थे।

इस प्रकार मोटे रूप से यह कहा जा सकता है कि द्वितीय संस्करण से लेकर १७ वें संस्करण तक मूल पाठ ( परिवर्धित टिप्पणियों को छोड़कर ) ९० प्रतिशत सुरक्षित रहा।

चतुर्थ वर्ग—१८ वें संस्करण में मूल पाठ में अत्यधिक परिवर्तन हुआ। वही परिवर्तित पाठ २१ वें संस्करण तक छपता रहा। १८ वें संस्करण में शताब्दी सं० में प्रवर्धित कुछ टिप्पणियाँ हटा दी गईं और कुछ नई जोड़ दी गईं। यह संस्करण श्री पं० जयदेव जी शर्मा ने श्री हरविलास जी शारदा, मन्त्री परोपकारिणी सभा, के आदेश से मुद्रण लिपि (प्रेस कापी) के अनुसार तैयार किया था।

पञ्चम वर्ग—२२ वाँ संस्करण श्री स्वामी स्वतन्त्रानन्द जी द्वारा मुद्रण लिपि ( प्रेस कापी ) के आधार पर पुनः संशोधित हुआ। उसमें पुनः कुछ मौलिक परिवर्तन हुए। उद्धरणों के अनेक पते बढ़ाए गए। वैदिक यन्त्रालय से प्रकाशित

---

१. यहाँ प्रथम सं० का निर्देश हमने इसलिए नहीं किया है कि ऋषि दयानन्द ने स्वयं उसमें परिवर्तन करके यह संस्करण तैयार किया था।

२. यह बारहवें सं० के पश्चात् और तेरहवें संस्करण से पूर्व छपा है।

उत्तरवर्ती संस्करण इसी पाठ के अनुसार हैं।

पाठकों की सुगमता के लिए हम इस वर्गीकरण को चित्र द्वारा स्पष्ट करते हैं।




इसके अनुसार सं० वि० में ६ बार परिवर्तन हुआ है।

यह तो हुआ पाठपरिवर्तन के अनुसार वैदिक यन्त्रालय के छपे संस्करणों का वर्गीकरण। अब हम परिवर्तित पाठों का वर्गीकरण करके उनका एक उदाहरण उपस्थित करते हैं—

## परिवर्तित पाठों का वर्गीकरण

उपर्युक्त संस्करणों में संस्कारविधि के पाठों में जो परिवर्तन हुए हैं, उन्हें निम्न विभागों में बाँटा जा सकता है—

**१—उद्धरणों के पते देने वालों द्वारा परिवर्तन**—ऋषि दयानन्द के मूल हस्तलिखित ग्रन्थ में तथा द्वितीय संस्करण में बहुत थोड़े से उद्धरणों के पते दिये गये थे। उसी के अनुसार ६ संस्करण तक पाठ छपता रहा। ७ वें संस्करण में प्रथम बार उन मन्त्रादि के पते देने का प्रयत्न किया गया, जिनका पता २-६ संस्करणों में नहीं दिया गया था। अतः प्रथम परिवर्तन का आरम्भ यहीं से हुआ। ऋषि दयानन्द ने संस्कारविधि में किस मन्त्र का कौन सा पाठ किस ग्रन्थ से उद्धृत किया है, इसके लिये विशेष प्रयत्न न करके पता देने वाले महानुभाव ने जो भी मिलता-जुलता पाठ मिला, उसी के अनुसार मन्त्रादि का पाठ बदल कर पता दे दिया। यथा—

गृहाश्रमप्रकरण के आरम्भ में अथर्ववेद के २७ मन्त्र उद्धृत हैं। उनमें आरम्भ के दो ऐसे मन्त्र हैं कि प्रथम मन्त्र अक्षरशः और द्वितीय मन्त्र केवल अन्तिम पद के भेद से ऋग्वेद में भी मिलते हैं। ७ वें संस्करण में इन मन्त्रों का पता लिखने वाले महानुभाव ने इन दो मन्त्रों पर ऋग्वेद का पता लिख दिया और द्वितीय मन्त्र के अथर्ववेदानुसारी अन्तिम पद **स्वस्तकौ** के स्थान पर ऋग्वेदीय **स्वे गृहे** पाठ बना दिया। परन्तु व्याख्या में कोष्ठान्तर्गत अथर्ववेदीय ( स्वस्तकौ ) पद ही बना रहने दिया अर्थात् उसमें परिवर्तन करने की ओर ध्यान नहीं दिया। तदनुसार २१ वें संस्करण तक मन्त्रपाठ में **स्वे गृहे** और व्याख्या में ( **स्वस्तकौ** ) पाठ छपता रहा। इतने सुदीर्घकाल में किसी भी संशोधक ने इसकी ओर ध्यान नहीं दिया। इस भूल की ओर स्वर्गीय श्रीस्वामी स्वतन्त्रानन्द जी का ध्यान गया और उन्होंने २२ वें संस्करण के लिये

शोधन की गई कापी में मन्त्र पाठ के अनुसार अर्थ में भी ( स्वस्तकौ ) को हटाकर ( स्वे गृहे ) पाठ बना दिया। इस प्रकार उन्होंने अपनी दृष्टि से मन्त्र और व्याख्या में एकरूपता तो कर दी, परन्तु एक नया दोष उत्पन्न हो गया, जिसकी ओर उनका ध्यान नहीं गया। व्याख्या में 'उत्तम गृहवाले' अर्थ किया गया है ( जिसे श्री स्वामी स्वतन्त्रानन्द जी ने भी रहने दिया )। यह अर्थ स्वस्तकौ पद का है न कि स्वे गृहे पदों का। इसके साथ ही यह भी ध्यान देने योग्य है कि उक्त पाठ के पूर्व में 'क्रीडन्तौ' और पीछे 'मोदमानौ' द्विवचनान्त पद और उनके अर्थ लिखे हैं। दोनों के बीच में 'स्वस्तकौ' द्विवचनान्त पद और उसकी व्याख्या ही युक्त है, भिन्न विभक्ति वाले स्वे गृहे पदों और उनके अर्थों का सम्बन्ध कैसे हो सकता है? श्री स्वामी स्वतन्त्रानन्द जी से यह भूल उनके संस्कृत भाषा में व्युत्पन्न न होने के कारण हुई है।

सातवें संस्करण के पश्चात् इस प्रकार के उद्धरण पाठों में परिवर्तन १० वें संस्करण में पुनः हुए और ऐसे परिवर्तन उत्तरोत्तर बढ़ते गये। इस प्रकार के परिवर्तनों के निदर्शन के लिए इस संस्करण में कतिपय टिप्पणियाँ दी गई हैं।

**२—मूल पाठ में परिवर्तन**—यद्यपि १७ वें संस्करण तक भी कहीं-कहीं मूल पाठ में भेद उपलब्ध होता है, परन्तु वह बहुत साधारण है। मूलपाठ में भारी परिवर्तन अकस्मात् १८ वें संस्करण में उपलब्ध होता है।

**अठारहवें संस्करण में पाठ परिवर्तन का कारण**—१८ वें संस्करण में किए गए पाठ परिवर्तन को समझने के लिये द्वितीय संस्करण के मुद्रित पाठ की पृष्ठभूमि जाननी आवश्यक है। वह इस प्रकार है—

ऋषि दयानन्द ने संस्कारविधि के पुनः संशोधन की पाण्डुलिपि (रफ़ कापी) स्वर्गवास से पूर्व पूर्ण कर ली थी और उसकी ४७ पृष्ठ की मुद्रणलिपि ( प्रेस कापी ) तैयार करके यन्त्रालय में भेज दी थी[1]। ऋषि दयानन्द के निर्वाण के अनन्तर पं० भीमसेन आदि ने पाण्डुलिपि ( रफ़ कापी ) के

---

१. द्र० ऋषि दयानन्द के पत्र और विज्ञापन, पृष्ठ ४७१, ४८१ द्वि० सं०, मुंशी समर्थदान के नाम लिखे पत्र।

आधार पर यथोचित संशोधन करके अवशिष्ट मुद्रणलिपि ( प्रेस कापी ) तैयार की।[१] ग्रन्थ के छपते समय उसमें अनेक उचित परिवर्तन हुए, जो कि स्वाभाविक थे। प्रत्येक विज्ञ लेखक जानता है कि प्रेस में उसके ग्रन्थ की जो कापी छपने के लिए दी जाती है, ग्रन्थ के छपने पर उसका अक्षरशः वही रूप नहीं रहता। यही स्थिति संस्कारविधि की प्रेस-कापी और उससे छपे द्वितीय संस्करण की हुई। इस कारण हस्तलिखित प्रेस कापी की अपेक्षा द्वितीय संस्करण का पाठ अधिक प्रामाणिक है। ऐसा न मानने पर सत्यार्थप्रकाश द्वि० सं० जहाँ तक ऋषि के जीवनकाल में छप गया था[२] और हस्तलेख से उसमें छपते समय जो जो अन्तर कर दिया गया,[३] वह भी अप्रामाणिक हो जायगा। अतः सब दृष्टियों से हस्तलेख की अपेक्षा उसके आधार पर छपा हुआ परिष्कृत पाठ ही अधिक प्रमाण माना जाता है। हाँ, छपे संस्करण में प्रेस संशोधकों की भूल से जहाँ पाठ छूट गया हो, वा भ्रष्ट हो गया हो, उतने मात्र का संशोधन हस्तलेख के प्रमाण से किया जा सकता है।

१८ वें संस्करण के लिए संशोधन करते हुए स्व० श्री पं० जयदेव जी ने[४] इस तथ्य की ओर ध्यान न देकर श्री दीवान बहादुर हरविलास जी, मन्त्री

---

१. द्र० द्वि० सं० का मुख पृष्ठ—'ज्वालादत्तभीमसेनशर्मभ्यां संशोधितः'।

२. ऋषि के स्वर्गवास से दो मास पूर्व तक ३२० पृष्ठ छप चुके थे ( द्र० म० मुंशीराम सं० पत्र व्य० पृ० ४७०—४७२ )। अतः निर्वाण तक लगभग १२ समुल्लास छप गए थे।

३. द्र० म० मुंशीराम सं० पत्र व्यवहार पृष्ठ ४७०-४७२ मुंशी समर्थदान का ऋषि दयानन्द के नाम पत्र। मुंशी समर्थदान को स० प्र० छपते समय भाषादि में संशोधन करने का अधिकार ऋषि दयानन्द ने दिया था। द्र० ऋ० द० के पत्र और विज्ञापन, पृष्ठ ३६५, ४५५ ( सं० २ ) पर मुंशी समर्थदान के नाम पत्र।

४. अठारहवां संस्करण पं० जयदेवजी द्वारा संशोधित है। यह उन्होंने अपने एक पत्र में स्वीकार किया था।

परोपकारिणी सभा के आदेशानुसार प्रेस कापी के अनुरूप पाठ बनाकर १८ वाँ संस्करण छपवा दिया। इस कारण यह संस्करण पूर्व संस्करणों से अत्यधिक भिन्न हो गया। इतना ही नहीं, कई स्थानों पर पाठ विसंगत हो गये और कई स्थानों पर ऋषि दयानन्द के अन्य ग्रन्थों के पाठों से विरोध उत्पन्न हो गया। यथा—

**विसङ्गत पाठ**—विसङ्गत पाठ का एक उदाहरण **'प्रजापते न त्वदेता'** मन्त्र की व्याख्या से उपस्थित करते हैं—

| पूर्व पाठ | १८ वें संस्करण का पाठ |
| --- | --- |
| ·········(ता) उन (एतानि) इन (विश्वा) सब (जातानि) उत्पन्न हुये जड़ चेतनादिकों को (न) नहीं (परि, बभूव) तिरस्कार करता है।···[1] | ······(ता) उन (एतानि) इन (विश्वा) सब (जातानि) उत्पन्न हुए भूगोलादि जगत् का बनानेहारा और (परि ता) व्यापक (न) नहीं (बभूव) है (ते) उस आप के भक्ति करने हारे हम जड़ चेतनादिकों को (न) नहीं (परि, बभूव) तिरस्कार करता है।······ |

इस १८ वें संस्करण के पाठ की विसङ्गतता इसी से स्पष्ट है कि उसमें मन्त्र गत ता परि न बभूव ते इन पाँच पदों तथा उनके अर्थों की पुनरुक्तता है। इतना ही नहीं, परि का सम्बन्ध एक बार ता से बताया है और दूसरी बार बभूव से।

**परिवर्तित पाठ का अन्य ग्रन्थों से विरोध**—परिवर्तित पाठ का ऋषि दयानन्द के अन्य ग्रन्थों से भी विरोध कई स्थलों पर उपलब्ध होता है। कहीं-कहीं तो संस्कारविधि में ही पूर्वापर-विरोध हो गया है। इसके लिए हम

१. हमारा सं० पृष्ठ १०।

नामकरण संस्कार के नीचे टिप्पणीस्थ नक्षवृक्ष······श्लोक की व्याख्या से एक पाठ उद्धृत करते हैं—

| पूर्वपाठ | १८ वें सं० का पाठ |
| --- | --- |
| ·········( वृक्ष ) चम्पा तुलसी इत्यादि······ | ( वृक्ष ) आम्रा अश्वत्था बद्री इत्यादि······ |
| ( पक्षी ) कोकिला हंसा इत्यादि···[1] | ( पक्षी ) श्येनी काकी इत्यादि···। |

सत्यार्थप्रकाश के चौथे समुल्लास में उक्त श्लोक की व्याख्या में इस प्रकार पाठ मिलता है—

······तुलसिया, गेंदा, गुलाबी, चम्पा, चमेली आदि वृक्ष नामवाली······कोकिला, मैना आदि पक्षी नामवाली······।

सत्यार्थप्रकाश का पाठ संस्कारविधि के पूर्व पाठ से ही साम्य रखता है न कि १८ वें संस्करण के परिवर्तित पाठ से, यह हस्तामलकवत् स्पष्ट है।

**पूर्वापर-विरोध**—१८ वें संस्करण के परिवर्तित पाठ का स्वग्रन्थ के पाठ से भी विरोध हो गया है। उक्त **नक्षवृक्ष०** श्लोक विवाह प्रकरण में पुनः व्याख्यात है। उसका पाठ १८ वें संस्करण में ही इस प्रकार छपा है—

( पक्षी ) पक्षी अर्थात् कोकिला हंसा इत्यादि।

इस प्रसङ्ग में ( वृक्ष ) पद की व्याख्या त्रुटित है, अन्यथा उससे भी विरोध प्रकट हो जाता।

**३—टिप्पणियों में परिवर्धन परिवर्तन**—तीसरा परिवर्तन शताब्दी संस्करण और उसके अनुसार छपे संस्करणों का उससे पूर्व तथा १८वें संस्करण की टिप्पणियों में दिखाई देता है। हम पूर्व लिख चुके हैं कि शताब्दी संस्करण में मूल ग्रन्थकार की टिप्पणियों के अतिरिक्त लगभग ३० टिप्पणियाँ बढ़ाई गई हैं और १८ वें संस्करण में उनमें से कुछ टिप्पणियाँ मूल पाठ में परिवर्तन करके हटा दी और कुछ नई जोड़ दी गई।

1. हमारा सं० पृष्ठ ९३।

## अन्य अक्षम्य भूलें

उपर्युक्त परिवर्तनों के अतिरिक्त इन संस्करणों में अन्य अनेक प्रकार की अक्षम्य भूलें हैं। यथा—

१—**उद्धरणों के अशुद्ध पते देना**—संस्कारविधि में अनेक उद्धरणों के पते अशुद्ध दिए गए हैं। यथा—नामकरण संस्कार में "भद्रं कर्णेभिः" मन्त्र का पाठ यजुर्वेदीय होने पर भी उस पर पता ऋग्वेद का दिया गया और इसी ऋग्वेद के पते से व्यामुग्ध होकर उत्तरवर्ती संस्करणों में यजुर्वेदीय ँ कार हटा कर अनुस्वार कर दिया गया। पुनरपि मन्त्र में आज तक उपलब्ध व्यशेमहि पाठ उच्चैर्घोष कर रहा है कि मेरा पाठ यजुर्वेदीय है ऋग्वेदीय नहीं, जैसा कि मेरे सम्बन्ध में पता छापा जा रहा है ( ऋग्वेद का पाठ—व्यशेम है, यजुर्वेद का व्यशेमहि )। इस मन्त्र पर ऋग्वेद का पता देने पर भी आज तक व्यशेमहि याजुष पाठ ही छप रहा है।

ऐसे ही एक भयानक दोष की ओर और संकेत कर देना उचित होगा। यदस्य कर्मणो० मन्त्र पर पता 'शतपथ कं ( कां० ) १५।९।४।२४' छप रहा है। २२ वें संस्करण से "पा० १।२।१०" पता और बढ़ाया गया है। शतपथ में इस मन्त्र का पाठ बहुत भिन्न है। फिर भी इस मन्त्र पर आँख मींचकर शतपथ का पता दे दिया गया ( पारस्कर में तो प्रतीक मात्र ही है )। इसी अशुद्ध पते से भ्रान्त होकर श्री पं० ठाकुरदत्त अमृतधारा ने कई बार ( लाहौर में रहते हुए तथा उसके पश्चात् भी ) आर्य पत्रों में लेख छपवाए कि यदस्य कर्मणो० मन्त्र का पाठ अशुद्ध छप रहा है, उसे शुद्ध कर देना चाहिए। वस्तुतः मन्त्र पाठ ठीक है, उसका यथार्थ पता न देने से ही पं० श्री ठाकुरदत्त जी को भ्रान्ति हुई थी। इस संस्करण में ऐसे सभी अशुद्ध पतों का शोधन कर दिया है। विशिष्ट पाठों पर यथास्थान टिप्पणियाँ भी दी गई हैं।

२—**संशोधनपत्र के अनुसार शुद्ध न करना**—द्वितीय संस्करण के अन्त में दिए गए संशोधनपत्र के अनुसार अन्तिम संस्करण तक संशोधन न होना अर्थात् अशुद्ध पाठ का छपते रहना। यथा—

| पृ० | पं० | अशुद्ध पाठ | शुद्ध पाठ |
|---|---|---|---|
| ७३ | १८ | मे सविता | मे देवः सविता |
| ७३ | २२ | वाक् म | वाक् च म |
| ९४ | १ | वाङ्म ) | वाक् च म ) |
| १०७ | १२ | ऋतमग्ने | ऋतमग्ने |

यह संशोधन द्वितीय सं० के अन्त में छपे संशोधनपत्र में दर्शाया हुआ है। इसमें पृष्ठ पंक्ति द्वि० सं० की दी हैं।

इनमें से प्रथम अशुद्धि १२ वें संस्करण तक रही, उसके बाद शताब्दी सं० में शोधी गई। शेष अशुद्धियां वर्तमान २४ वें संस्करण तक छप रही हैं। २४ वें संस्करण की पृष्ठ पंक्ति संख्या क्रमशः इस प्रकार है—

वाक् म—पृष्ठ ८८ पं० १८। वाङ्म—पृष्ठ ११७, पं० ३। ऋतमग्ने—पृष्ठ १३४, पं० ५।

द्वितीय संस्करणस्थ संशोधनपत्रानुसार उत्तर संस्करण में पाठ शोधन न करने का फल यहाँ तक हुआ कि अशुद्ध पाठ के विषय में कई स्थानों पर टिप्पणियाँ दी गईं कि अमुक संस्करण में यह पाठ है। यथा—

विवाह प्रकरण में **इमाँल्लाजान्** मन्त्र में द्वितीय सं० में संवननं के स्थान में संवदनं छप गया था। उसका संशोधनपत्र में संशोधन कर दिया, परन्तु शताब्दी संस्करण में मूल पाठ में संवदनं पाठ छाप कर टिप्पणी दी है— "सं० १९३३ की संस्कारविधि में संवननं पाठ है।" १८ वें संस्करण में मूल में संवननं पाठ छाप कर टिप्पणी दी गई—"संस्कारविधि के कई संस्करणों में 'संवदनं' भी पाठ है।"

इन उद्धरणों से स्पष्ट है कि द्वितीय संस्करण के पश्चात् संशोधन करने वाले महानुभाव अत्यन्त असावधान थे। उन्होंने द्वि० संस्करणस्थ संशोधन-पत्र को देखने का भी कष्ट नहीं किया।

केवल द्वितीय सं० के संशोधनपत्र को नहीं देखा गया ऐसी बात नहीं है, अपितु उत्तरवर्ती संस्करणों में दिए गए संशोधनपत्र पर भी ध्यान नहीं

दिया गया। संशोधनपत्र में ठीक किए गए अशुद्ध पाठ जो आगे छपते रहे उन में से कतिपय पाठों का संकेत हमने यथा स्थान टिप्पणी में किया है। यथा—पृष्ठ ७०।

३. एक और भयानक प्रमाद—ऐसे ही एक भयानक प्रकार का उदाहरण और देखिए। शताब्दी संस्करण से लेकर आज तक संन्यास प्रकरण के यो विद्यात् और सामानि यस्य मन्त्रों के नीचे टिप्पणी छप रही है—"(१) और (२) मन्त्रों के हिन्दी अर्थ संवत् १९४१ की छपी संस्कारविधि में नहीं हैं।"

हम पाठकों से निवेदन करेंगे कि वे संस्कारविधि के संवत् १९४१ के द्वितीय संस्करण में पृष्ठ २०८ के नीचे देखें कि उक्त दोनों मन्त्रों के अर्थ छपे हुए हैं या नहीं? इतना ही नहीं, इस महती भूल की ओर हम सन् १९५० में अपने 'ऋषि दयानन्द के ग्रन्थों का इतिहास' ग्रन्थ के पृष्ठ ८९ पर सूचना दे चुके थे, पुनरपि सन् १९५० के पीछे सन् १९५२ आदि के छपे संस्करणों में उक्त टिप्पणी छप रही है। समझ में नहीं आता कि शताब्दी संस्करण के सम्पादक महोदय ने उक्त टिप्पणी कैसे लिख दी। इस टिप्पणी पर १८ वें तथा २२ वें संस्करण के संशोधकों ने भी कोई ध्यान नहीं दिया। यह है परोपकारिणी सभा द्वारा ऋषि दयानन्द के ग्रन्थों के साथ बर्ता जाने वाला प्रमाद। इतने भारी प्रमादों से छापे गए ग्रन्थों पर भी परोपकारिणी सभा अपने संस्करणों की प्रामाणिकता का ढोल पीटती है और प्रायः सभी ग्रन्थों पर यह आशय छापती है कि परोपकारिणी सभा द्वारा प्रकाशित संस्करण ही प्रामाणिक हैं।

## यह संस्करण

हमने रामलाल कपूर ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित होने वाले इस संस्कारविधि के संस्करण में वैदिक यन्त्रालय मुद्रित संस्करणों के सभी दोषों का परिमार्जन करने का पूरा पूरा प्रयत्न किया है। हमने इस संस्करण को तैयार करने के लिए निम्न कार्य किए हैं—

१—सन् १९३५ में हस्तलेख की पाण्डुलिपि ( रफ कापी ) वा प्रेस कापी से मिलान करके रखी हुई प्रति से मिलान।

२—प्रमुख संस्करणों ( जिन में पाठभेद हुए हैं ) से पाठों की तुलना।

३—उद्धरणों को मूल ग्रन्थों से पूरी तरह मिलान करके ठीक शुद्ध पते देने का प्रयास।

४—जिन ग्रन्थों के उद्धरण दिए गए हैं, उनके यदि एक से अधिक संस्करण छपे हैं तो यथासम्भव सभी संस्करणों को देखने का प्रयास किया है।

५—जिन उद्धरणों के पते द्वि० सं० में नहीं दिए गए थे और पीछे से संशोधकों ने दिए, उनके पते हमने नीचे टिप्पणी में दिए हैं। इस प्रकार हमने द्वितीय संस्करण के पाठ को अपने रूप में पूर्ण सुरक्षित रखने का प्रयास किया है।

## इस संस्करण का मूल आदर्श

प्रस्तुत संस्करण का मूल आदर्श द्वितीय संस्करण है। उसमें कतिपय मुद्रण दोष की अशुद्धियों का शोधन तृतीय संस्करण से स्वीकार किया है। हस्तलेखों का पाठ केवल उन्हीं ३-४ स्थानों पर स्वीकार किया है, जहाँ हस्तलेख का पाठ वस्तुतः शुद्ध था। ऐसे स्थानों पर हमने नीचे टिप्पणी दे दी है। यथा पृष्ठ २३ टि० ३, पृष्ठ ६७ टि० १। इस प्रकार हमारा संस्करण कतिपय स्थलों को छोड़कर द्वितीय संस्करण का ही अक्षरशः अनुसरण करता है।

**एक विशेष स्थल**—केवल एक स्थल ऐसा है, जहाँ द्वितीय संस्करण में उद्धृत मन्त्रपाठ को मुद्रित आकर ग्रन्थ के पाठ के अनुसार शुद्ध करना पड़ा। वह स्थल है—सीमन्तोन्नयन संस्कार में राकामहं से लेकर अगले मन्त्रों का पाठ। इस स्थल पर यह विषय पृष्ठ ७६ टिप्पणी २ में स्पष्ट कर दिया है।

**उद्धृत पाठ की रक्षा**—जहाँ पर उद्धृत पाठ वर्तमान में छपे ग्रन्थों में पाठभेद से मिलते हैं, उन्हें मूलवत् ही रखा है और वर्तमान पाठ टिप्पणी में दर्शाया है।[1] उद्धरणों के पते देते समय भी इस बात का पूरा ध्यान रखा है कि

---

१. मन्त्रपाठ में पदान्त पदादि संधियां उस उस वेदपाठ के अनुसार रखने का प्रयास किया है क्योंकि वेद में अपने विशिष्ट एवं व्यवस्थित नियम हैं।

जिस आकर ग्रन्थ के एक से अधिक संस्करण छपे मिलते हैं, उनमें से जिस संस्करण में संस्कारविधिस्थ पाठ मिलता है उसका विशेष निर्देश कर दिया है। यथा स्वस्तिवाचन में त्वमग्ने यज्ञाना ‌ऽ होता इस साममन्त्र में ‌ऽ कार किसी संस्करण में मिलता है, किसी में नहीं मिलता। इसी प्रकार साममन्त्र ब्राह्मण के जो भी पाठ ऋषि दयानन्द ने दिए हैं, उनमें ‌ऽ कार का निर्देश मिलता है। यह पाठ सत्यव्रत सामश्रमी के संस्करण में देखा जाता है, कलकत्ते से अभिनव छपे व्याख्याद्वय सहित संस्करण में ‌ऽ के स्थानपर अनुस्वार का पाठ मिलता है।

अन्य कार्य—इस संस्करण में टिप्पणियों में कई विषयों का स्पष्टीकरण किया है। संस्कार कराने वालों की सुविधा के लिए कई स्थानों पर टिप्पणियाँ दी हैं। अपनी टिप्पणियों की ऋषि दयानन्द की टिप्पणियों से भिन्नता का ज्ञान कराने के लिए ऋषि दयानन्द की टिप्पणियों पर द० स० ऐसा संकेत किया है और उन्हें भिन्न टाइप में छापा है।

उत्तरवर्ती पाठान्तरों की उपेक्षा—यत: उत्तरवर्ती पाठान्तरों का संबन्ध ऋषि दयानन्द से नहीं है, वे वैदिक यन्त्रालय के शोधकों की मूर्खता वा प्रमाद के कारण हुए हैं, अत: उनका निर्देश हमने इस संस्करण में नहीं किया है। यदि कोई पूरा पूरा निर्देश करने का साहस करे तो इसके लिए लगभग १५० पृष्ठों का स्वतन्त्र ग्रन्थ ही बनाना पड़ जाएगा। इसलिए हमने ऋषि दयानन्द के मूल पाठ को ही यथापूर्व व्यवस्थित करने का मुख्य प्रयास किया है।

इतनी सावधानता वर्तने पर भी यदि कोई भूल रही प्रतीत होगी अथवा कोई स्वाध्यायशील व्यक्ति सुझाएँगे तो उन्हें आगामी संस्करण में सुधार दिया जाएगा।

## संस्कारविधि पर विशेष कार्य की आवश्यकता

ऋषि दयानन्द ने संस्कारविधि की रचना प्राचीन विविध आर्ष गृह्यसूत्रों के आधार पर की है और उसकी रचना में भी आर्ष शैली ही अपनाई है। इसलिए इसकी व्यवस्था के समझने में अनार्ष पद्धति से पढ़े लिखे लोगों को अनेक स्थानों

पर प्रक्रियागत भूलें प्रतीत होती हैं। साधारणजन तो यथालिखित पाट के अनुसार ही कर्मकाण्ड करा लेते हैं, उन्हें उसे व्यवस्थित करना आता ही नहीं। यथा आचमन का विधान अग्न्याधान से पूर्व किया गया है परन्तु कर्मकाण्डीय पद्धति के अनुसार प्रार्थना मन्त्रों से पूर्व आचमन करना चाहिए, क्योंकि विना आचमन के कोई भी कार्य आरम्भ नहीं किया जाता। कर्मकाण्ड का नियम है—आचान्तेन कर्म कर्तव्यम्। ऐसे आगे पीछे लिखे गए कर्म की व्यवस्था के लिए प्राचीन आचार्यों का नियम है—

**पाठक्रमाद् अर्थक्रमो बलीयान्।**

अर्थात् ग्रन्थ में लिखे गए पाठक्रम की अपेक्षा अर्थ=प्रयोजन का क्रम बलवान् होता है। तदनुसार आचमन का कहीं पर भी विधान होने पर उसकी विधि कर्म के आरम्भ में होती है।

ऐसे ही नियमों का ज्ञान न होने से यदस्य कर्मणो० मन्त्र से दी जाने वाली स्विष्टकृद् आहुति संस्कारविधि में जहाँ लिखी है प्रायः वहीं दे दी जाती है, जब कि मन्त्रार्थ-सामर्थ्य से उसका विधान प्रधान याग के पश्चात् होना चाहिए। इसी प्रकार स्विष्टकृद् आहुति उसी द्रव्य से दी जाती है, जिससे प्रधान याग किया जाता है। चाहे वह द्रव्य आज्य हो वा भात वा खिचड़ी वा अन्य शाकल्य ( जो जिस कर्म में विहित है ), परन्तु आर्यसमाज में एक मूर्खतापूर्ण परम्परा चल गई है कि स्विष्टकृद् आहुति मिष्टान्न द्वारा ही देनी चाहिए। इसलिए उसके अभाव में चीनी या गुड़ से दी जाती है।

ऐसे सभी कर्मकाण्डीय प्रकरणों की स्पष्टता के लिए कर्मकाण्डीय श्रौत, गृह्य और मीमांसा आदि प्राचीन आर्ष ग्रन्थों के अनुसार व्याख्या की अत्यन्त आवश्यकता है। इस प्रकार कार्य करने की मेरी इच्छा भी है, परन्तु यह महत्त्वपूर्ण तथा क्लिष्टतम कार्य हो सकेगा वा नहीं, यह सब भविष्य के गर्भ में निहित है।

## उपसंहार

आर्यसमाज के विद्वानों तथा कर्मकाण्ड में प्रवीण महानुभावों से निवेदन है कि इस संस्करण में जहाँ कहीं ऐसी भूल प्रतीत हो जो मुद्रण आदि दोषजन्य

हो उसे दर्शाने का कष्ट करें, जिससे अगले संस्करण में उसे सुधारा जा सके।

संस्कारविधि में ऐसे अनेक स्थल हैं जो साधारण पुरोहितों के लिए अस्पष्ट हैं। दो चार स्थल ऐसे भी हैं, जहाँ परस्पर विरोध प्रतीत होता है। कुछ स्थान ऐसे भी हैं जहाँ कर्मकाण्डीय व्यवस्था के अनुसार विशिष्ट ज्ञापन अपेक्षित हैं। इन सब विषयों पर इस संस्करण में कोई प्रकाश नहीं डाला गया, क्योंकि यह एक स्वतन्त्र कार्य है। इस संस्करण में तो संस्कारविधि का प्रमाणित पाठ उपस्थित करने का प्रयत्न किया है, जो वै० यं० के द्वितीय संस्करण में विद्यमान है, अथवा साधारण परिवर्तनों के होने पर भी ९० प्रतिशत १७वें संस्करण तक सुरक्षित रहा है। अठारहवें संस्करण में संशोधन के नाम पर अचानक बहुसंख्या में परिवर्तित पाठों तथा २२ वें संस्करण में पुनःसंशोधन के नाम पर भ्रष्ट किए गए अपपाठों को दूर करने का पूरा प्रयत्न किया है।

इस संस्करण में प्रत्येक मन्त्र तथा भाषा पाठ के पृथक् और खुला मुद्रण करने तथा नीचे टिप्पणियाँ देने के कारण वैदिक यन्त्रालय अजमेर के संस्करण से हमारे संस्करण में पृष्ठसंख्या अत्यधिक बढ़ गई है, पुनरपि मूल्य वै० यं० के संस्करण से इतना ही अधिक रखा गया है, जिससे लागत मूल्य प्राप्त हो जाए।

इस संस्करण के तैयार करने में काशीस्थ पाणिनि महाविद्यालय वा अन्य कार्यों को पूरे परिश्रम और योग्यता पूर्वक व्यवस्थित रूप से यथापूर्व चालू रखने में मेरे सहयोगी श्री पं० विजयपाल जी ने बहुत श्रम किया है। द्वितीय संस्करण से मिलान और ग्रन्थ में उद्धृत वचनों का तत्तद् ग्रन्थों से मिलान और यथार्थ पतों का अन्वेषण सम्बन्धी क्लिष्ट कार्य उन्होंने ही सम्पन्न किया है। इसके साथ ही इस ग्रन्थ के मुद्रणपत्र ( प्रूफ ) संशोधन के उत्तरदायित्वपूर्ण कार्य का भार भी आप पर ही रहा। साथ में पाणिनि महाविद्यालय के ब्र० वेदप्रकाश, ब्र० दीन-दयालु आदि विद्यार्थियों ने इस कार्य में हाथ बँटाया है, उन सब के प्रति मेरी शुभाशीः है। अन्यथा मैं काशी से इतनी दूर रह कर इस कार्य को करने में असमर्थ ही रहता।

ज्योतिष प्रकाश प्रेस के स्वामी श्री माननीय पं० बालकृष्ण जी शास्त्री का मैं अत्यन्त आभारी हूँ कि आपने यथासम्भव अल्पकाल में इसे सुन्दर रूप में

प्रकाशित करने का प्रयत्न किया। रामलालकपूर ट्रस्ट का जितना भी प्रकाशन काय काशी से होता रहा तथा हो रहा है उसका सारा श्रेय आपको ही है। अन्यथा हमें प्रकाशन कार्य में महती बाधाएँ उपस्थित होतीं और सम्भवतः हम इस रूप में प्रकाशन कार्य न कर पाते।

## अन्य अवशिष्ट कार्य

स्वर्गीय श्री पूज्य गुरुवर्य पं० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु द्वारा अवशिष्ट छोड़े गए दो प्रधान कार्य थे। एक अष्टाध्यायीभाष्य के द्वितीय तृतीय भाग और यजुर्वेद-भाष्य-विवरण का प्रकाशन। इन कार्यों की पूर्ति की दिशा में सामर्थ्यानुसार कार्य किया जा रहा है। अष्टाध्यायीभाष्य के द्वितीय भाग का प्रकाशन किया जा चुका है। तृतीय भाग का कार्य चल रहा है। यह कार्य अधिक कठिन है क्योंकि श्री पूज्य आचार्यवर अपने जीवनकाल में पाँच अध्याय तक ही भाष्य तैयार कर सके। अब हमें ६-७-८ अध्यायों का भाष्य भी उन्हीं की शैली पर तैयार करके प्रकाशित करना है। यदि दैवी विशिष्ट बाधा उत्पन्न न हुई तो एक वर्ष में हम तृतीय भाग भी प्रकाशित कर देंगे।

रहा यजुर्वेदभाष्य-विवरण का कार्य। इस विषय में हमारे सम्मुख दो महती कठिनाइयाँ हैं। श्री पूज्य आचार्यवर अपने जीवन काल में यजुर्वेदभाष्य-विवरण के ११-१५ अध्यायों की ही प्रेस कापी और १६-१७-१८ अध्यायों की पाण्डुलिपि ( रफ कापी ) तैयार कर पाए थे। इस से आगे का सारा कार्य नए रूप में पूरा करना है। दूसरी कठिनाई यजुर्वेदभाष्य-विवरण की छपाई की है। श्री पूज्य आचार्यवर ने आज से लगभग ४ वर्ष पूर्व यजुर्वेदभाष्य-विवरण के द्वितीय भाग के छपवाने के लिए विशेष ( स्पेशल ) कागज मँगवा लिया था[१]। परन्तु ज्योतिष प्रकाश प्रेस के स्वामी श्री पं० बालकृष्ण जी अपनी विशिष्ट परिस्थितियों के कारण उस समय इसका मुद्रण कार्य न कर सके। अन्य प्रेसों में ऐसे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ का छपना प्रायः असम्भव कार्य है। हर्ष का विषय है कि अब माननीय शास्त्री जी ने विवरण के द्वितीय भाग का छापना

१. इसी कागज पर संस्कारविधि का यह संस्करण छापा गया है।

स्वीकार कर लिया है और हमें कागज की व्यवस्था करने की अनुमति दे दी है। अतः आशा है कि हम यजुर्वेदभाष्य-विवरण के द्वितीय भाग के प्रकाशन में समर्थ हो सकेंगे।

## प्रकाशन के लिए आर्थिक सहायता

श्री माता भागवन्ती जी, धर्मपत्नी श्रीमान् हरिश्चन्द्र जी बत्रा ( भिवानी ) ने अपने होनहार स्वर्गीय पुत्र **सत्यप्रकाश** की स्मृति में इस ग्रन्थ को प्रकाशित करने के लिए ३००० तीन सहस्र रुपया प्रदान किया है। उनकी इस सहायता से यह ग्रन्थ श्री सत्यप्रकाश की स्मृति में सदा छपता रहेगा।

**ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका के लिए सहायता**—श्री माता भागवन्ती जी ने ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका को बड़े आकार में स्थूलाक्षरों में छपवाने के लिए भी ७००० सात सहस्र रुपया देना स्वीकार किया है। इसमें से २००० दो सहस्र रुपया वे दे चुकी हैं। यह ग्रन्थ भी अब छप रहा है। आशा है कुछ महीनों में पूर्ण हो जाएगा।

## श्रीजिज्ञासुस्मारक-निधि

श्री पूज्य आचार्यवर के स्वर्गवास के पश्चात् उनके कार्य को यथाशक्य पूर्ण करने के लिए मैंने उनके भक्तों वा शिष्य महानुभावों से सहायता की अभ्यर्थना की थी। उस के उत्तर में जिन महानुभावों ने अपनी अपनी शक्ति के अनुसार धन द्वारा सहायता की है, उन सभी महानुभावों का मैं अत्यन्त कृतज्ञ हूं। आजतक इस स्मारकनिधि में लगभग २१००० इक्कीस सहस्र रुपया आ चुका है। इस में श्री माता भागवन्तीजीका ( ३००० + २००० = ) ५००० पांच सहस्र रुपया सम्मिलित है और शेष ५००० पांच हजार रुपया जो देना है वह इससे पृथक् है।

स्मारकनिधि में प्राप्त हुए धन से कतिपय दानदाताओं की इच्छा के अनुसार विशिष्ट ग्रन्थों के प्रकाशन की व्यवस्था की है। अन्य दाताओं से सामान्य रूप से प्राप्त धन भी प्रकाशन कार्य में ही व्यय होगा।

**अन्य सहायता**—स्मारकनिधि के अतिरिक्त कतिपय महानुभाव पाणिनि महाविद्यालय काशी में ब्रह्मचारियों के लिए छात्रवृत्ति दे रहे हैं, उनका भी मैं अत्यन्त आभारी हूँ और आशा करता हूँ कि आगे भी आप महानुभावों का सहयोग मिलता रहेगा।

वस्तुतः श्री पूज्य गुरु जी महाराज के स्वर्गवास के पश्चात् वाराणसी में अध्यापन और मुद्रण का जो कुछ कार्य हो रहा है, उसका प्रधान श्रेय विभिन्न रूप में आर्थिक सहायता देने वाले महानुभावों को और श्री पं० विजयपाल जी को है। मैं तो इस सब कार्य में निमित्त मात्र हूँ।

३२/१३८१ अलवरगेट
अजमेर

विदुषां वशंवदः—
युधिष्ठिर मीमांसक

# संस्कारविधेर्विषय-सूची

# विशिष्टानामशुद्धीनां शोधनपत्रम्

| पृष्ठ | पं० | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १५ | १९ | ह्रस्व···दीर्घꣳकार | लघु···गुरुꣳकार |
| ,, | ,, | दीर्घ···ह्रस्वꣴकार | गुरु···लघुꣴकार |
| १८ | ११ | सक्तः सहस्ताः | सुक्तः सुहस्ताः |
| २३ | १३,१४ | पवित्रण···रश्मिभिः ।। | पवित्रेण···रश्मिभिः ।।२ |
| ४१ | १६ | द्विष्णुर्विश्वे | विष्णुर्विश्वे |
| ४५ | २० | मं० १०३ | मं० १–३ |
| ७३ | १९ | पूर्व पृष्ठ पर | पूर्व पृष्ठ ३७ पर |
| ८६ | १५,१६ | मन्त्र पाठ पर स्वरनिर्देश | अधूरा हुआ है । |
| १२३ | १९ | संस्कार मुख्य में | संस्कार में मुख्य |
| २२८ | २४ | ( स्वे दमे ) | ( स्वे गृहे ) |



ओ३म्

# भूमिका

सब सज्जन लोगों को विदित होवे कि मैंने बहुत सज्जनों के अनुरोध करने से श्रीयुत महाराजे विक्रमादित्य के संवत् १९३२ कार्त्तिक कृष्ण पक्ष ३० शनिवार के दिन संस्कारविधि का प्रथमारम्भ किया था। उसमें संस्कृतपाठ एकत्र और भाषापाठ एकत्र लिखा था। इस कारण संस्कार करनेवाले मनुष्यों को संस्कृत और भाषा दूर दूर होने से कठिनता पड़ती थी। और जो १००० एक हजार पुस्तक छपे थे, उनमें से अब एक भी नहीं रहा। इसलिये श्रीयुत महाराजे विक्रमादित्य के संवत् १९४० आषाढ़ बदि १३ रविवार के दिन पुनः संशोधन करके छपवाने के लिये विचार किया।

अब की वार जिस जिस[1] संस्कार का उपदेशार्थ प्रमाण वचन और प्रयोजन है, वह वह संस्कार के पूर्व लिखा जायगा, तत्पश्चात् जो जो

---

१. संस्कारविधि में जिस शब्द को दो बार पढ़ना होता है वहां उस शब्द के आगे २ का अङ्क लिखा गया है। यथा—जिस २, वह २, उस २ ऐसे सभी स्थानों पर हमने उस उस शब्द को पाठकों की सुगमता के लिए दो बार छापा है।

संस्कार में कर्त्तव्य विधि है उस उस को क्रम से लिख कर पुनः उस संस्कार का शेष विषय, जो कि दूसरे संस्कार तक करना चाहिये, वह लिखा है। और जो विषय प्रथम अधिक लिखा था, उसमें से अत्यन्त उपयोगी न जान कर छोड़ भी दिया है और अब की वार जो जो अत्यन्त उपयोगी विषय है वह वह अधिक भी लिखा है। इसमें यह न समझा जावे कि प्रथम विषय युक्त न था और युक्त छूट गया था, उसका संशोधन किया है। किन्तु उन विषयों का यथावत् क्रमबद्ध संस्कृत के सूत्रों में प्रथम लेख किया था, उसमें सब लोगों की बुद्धि कृतकारी नहीं होती थी, इसलिये अब सुगम कर दिया है। क्योंकि संस्कृतस्थ विषय विद्वान् लोग समझ सकते थे, साधारण नहीं।

इसमें सामान्य विषय जो कि सब संस्कारों के आदि और उचित समय तथा स्थान में अवश्य करना चाहिये, वह प्रथम सामान्यप्रकरण में लिख दिया है और जो मन्त्र वा क्रिया सामान्यप्रकरण की संस्कारों में अपेक्षित है, उसके पृष्ठ पंक्ति की प्रतीक उन कर्त्तव्य संस्कारों में लिखी है कि जिसको देख के सामान्यविधि की क्रिया वहां सुगमता से कर सकें। और सामान्यप्रकरण का विधि[1] भी सामान्यप्रकरण में लिख दिया है अर्थात् वहां का विधि करके संस्कार का कर्त्तव्यकर्म करे और जो सामान्य प्रकरण का विधि लिखा है, वह एक स्थान से अनेक स्थलों में अनेक

---

१. ग्रन्थकार ने सर्वत्र आर्य भाषा में भी संस्कृत शब्दों का लिङ्ग संस्कृत व्याकरण के अनुसार ही प्रयुक्त किया है। अतः यहां 'का विधि' लिखा है। विधि शब्द संस्कृत भाषा में पुँल्लिङ्ग है। इसी प्रकार सर्वत्र लिङ्ग प्रयोग के विषय में जानना चाहिए।

वार करना होगा। जैसे अग्न्याधान प्रत्येक संस्कार में कर्त्तव्य है, वैसे वह सामान्यप्रकरण में एकत्र लिखने से सब संस्कारों में बारम्बार न लिखना पड़ेगा।

इसमें प्रथम ईश्वर की स्तुति, प्रार्थना, उपासना, पुनः स्वस्तिवाचन, शान्तिपाठ,तदनन्तर सामन्यप्रकरण, पश्चात् गर्भाधानादि अन्त्येष्टि पर्यन्त सोलह संस्कार क्रमशः लिखे हैं और यहां सब मन्त्रों का अर्थ नहीं लिखा है, क्योंकि इसमें कर्मकाण्ड का विधान है, इसलिये विशेष कर क्रिया विधान लिखा है और जहां जहां अर्थ करना आवश्यक है वहां वहां अर्थ भी कर दिया है और मन्त्रों के यथार्थ अर्थ मेरे किये वेदभाष्य में लिखे ही हैं, जो देखना चाहें, वहां से देख लेवें। यहां तो केवल क्रिया करनी ही मुख्य है जिस करके शरीर और आत्मा सुसंस्कृत होने से धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष को प्राप्त हो सकते हैं और सन्तान अत्यन्त योग्य होते हैं, इसलिये संस्कारों का करना सब मनुष्यों को अति उचित है।

इति भूमिका

स्वामी दयानन्द सरस्वती

ओ३म् नमो नमः सर्वविधात्रे जगदीश्वराय

# अथ संस्कारविधिं वक्ष्यामः

ओं सहनाववतु । सह नौ भुनक्तु । सह वीर्यं करवावहै । तेजस्विनावधीतमस्तु । मा[1] विद्विषावहै । ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः । तैत्तिरीय आरण्यके, अष्टमप्रपाठके, प्रथमानुवाके ॥[2]

सर्वात्मा सच्चिदानन्दो विश्वादिर्विश्वकृद्विभुः ।
भूयात्तमां सहायो नस्सर्वेशो न्यायकृच्छुचिः ॥ १ ॥

गर्भाद्या मृत्युपर्य्यन्ताः संस्काराः षोडशैव हि ।
वक्ष्यन्ते तं नमस्कृत्यानन्तविद्यं परेश्वरम् ॥ २ ॥

वेदादिशास्त्रसिद्धान्तमाध्याय परमादरात् ।
आर्यैतिह्यं पुरस्कृत्य शरीरात्मविशुद्धये ॥ ३ ॥

संस्कारैस्संस्कृतं यद्यन्मेध्यमत्र तदुच्यते ।[3]
असंस्कृतं तु यल्लोके तदमेध्यं प्रकीर्त्यते ॥ ४ ॥

अतः संस्कारकरणे क्रियतामुद्यमो बुधैः ।
शिक्षयौषधिभिर्नित्यं सर्वथा सुखवर्द्धनः ॥ ५ ॥

---

१. तैत्तिरीयारण्यक में '०मस्तु मा' ऐसा संहिता पाठ है ।
२. 'अष्टमप्रपाठकः । प्रथमानुवाकः' अ० मु० में यह परिवर्तित पाठ है ।
३. सं० १७–२४ तक 'तदुत्तमम्' परिवर्तित पाठ मिलता है ।

कृतानीह विधानानि ग्रन्थग्रन्थनतत्परैः ।
वेदविज्ञानविरहैः स्वार्थिभिः परिमोहितैः ॥ ६ ॥
प्रमाणैस्तान्यनादृत्य क्रियते वेदमानतः ।
जनानां सुखबोधाय संस्कारविधिरुत्तमः ॥ ७ ॥
बहुभिः सज्जनैस्सम्यङ्मानवप्रियकारकैः ।
प्रवृत्तो ग्रन्थकरणे क्रमशोऽहं नियोजितः ॥ ८ ॥
दयाया आनन्दो विलसति परो ब्रह्मविदितः,
सरस्वत्यस्याग्रे निवसति मुदा सत्यनिलया ।
इयं ख्यातिर्यस्य प्रततसुगुणा हीशशरणा-
ऽस्त्यनेनायं ग्रन्थो रचित इति बोद्धव्यमनघाः ॥ ९ ॥
चक्षूरामाङ्कचन्द्रेऽब्दे कार्तिकस्यान्तिमे[1] दले ।
अमायां शनिवारेऽयं ग्रन्थारम्भः कृतो मया ॥ १० ॥
विन्दुवेदाङ्कचन्द्रेऽब्दे शुचौ मासेऽसिते दले ।
त्रयोदश्यां रवौ वारे पुनः संस्करणं कृतम् ॥ ११ ॥

सब संस्कारों के आदि में निम्नलिखित मन्त्रों का पाठ और अर्थ द्वारा एक विद्वान् वा बुद्धिमान् पुरुष ईश्वर की स्तुति प्रार्थना और

---

१ प्रथम सं० तथा द्वितीय संस्करण के लिए लिखी गई पाण्डुलिपि ( रफ कापी ) तथा संशोधित कापी में 'कार्तिकस्यान्तिमे दले' ही पाठ है । द्वितीय सं० में छपते समय 'कार्तिकस्यासिते दले' पाठ भीमसेनादि द्वारा बनाया गया । वह २२ वें संस्करण तक छपता रहा । 'अन्तिमे दले' पाठ गुजराती पञ्चाङ्ग के अनुसार है, क्योंकि इसकी रचना का आरम्भ बम्बई में हुआ था ।

उपासना स्थिरचित्त होकर परमात्मा में ध्यान लगा के करे और सब लोग उसमें ध्यान लगा कर सुनें और विचारें।

---

# अथेश्वरस्तुतिप्रार्थनोपासनाः ।

[1]ओ३म्, विश्वा॑नि देव सवितर्दुरि॒तानि॒ परा॑ सुव ।
यद् भ॒द्रन्तन्न॒[2] आ सु॑व ॥ १ ॥
यजु० अ० ३० । मं० ३ ॥[3]

अर्थः—हे (सवितः) सकल जगत् के उत्पत्तिकर्त्ता समग्र ऐश्वर्ययुक्त (देव) शुद्धस्वरूप सब सुखों के दाता परमेश्वर आप कृपा करके (नः) हमारे (विश्वानि) संपूर्ण (दुरतानि) दुर्गुण, दुर्व्यसन और दुःखों को (परा, सुव) दूर कर दीजिये, (यत्) जो (भद्रम्) कल्याणकारक गुण, कर्म, स्वभाव और पदार्थ है (तत्) वह सब हमको (आ, सुव) प्राप्त कीजिये ॥ १ ॥

---

१. 'ओ३म्' यह मन्त्र का पद नहीं है, प्रारम्भ में प्लुत उच्चारण का शास्त्रों में विधान होने से जोड़ा गया है। आगे भी सर्वत्र ऐसा ही समझें।

२. यजुर्वेद में अनुस्वार को पदान्त में भी नित्य परसवर्ण ही होता है। अतः 'भद्रन्तन्न आ' पाठ ही शुद्ध है, 'भद्रं तन्न आ' नहीं। सं० वि० के प्राचीन सं० में परसवर्ण ही छपा है।

३. जिन मन्त्र आदि उद्धरणों के पते द्वितीय संस्करण में दिए हैं, उन्हें हम मूल पाठ में रखेंगे, और जो अगले संस्करणों में संशोधकों ने दिए हैं, उन्हें हम नीचे टिप्पणी में देंगे। तथा जिनके पते अशुद्ध दिए गए हैं या नहीं दिए गए, उनका संशोधन वा निर्देश भी टिप्पणी में ही किया जाएगा।

हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् ।
स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥ २ ॥

यजु० अ० १३ । मं० ४ ॥

अर्थः—जो (हिरण्यगर्भः) स्वप्रकाशस्वरूप और जिसने प्रकाश करने हारे सूर्य चन्द्रमादि पदार्थ उत्पन्न करके धारण किये हैं, जो (भूतस्य) उत्पन्न हुए संपूर्ण जगत् का (जातः) प्रसिद्ध (पतिः) स्वामी (एकः) एक ही चेतन स्वरूप (आसीत्) था, जो (अग्रे) सब जगत् के उत्पन्न होने से पूर्व (समवर्त्तत) वर्तमान था, (सः) सो (इमाम्) इस (पृथिवीम्) भूमि (उत) और (द्याम्) सूर्यादि को (दाधार) धारण कर रहा है, हम लोग उस (कस्मै) सुखस्वरूप (देवाय) शुद्ध परमात्मा के लिये (हविषा) ग्रहण करने योग्य योगाभ्यास और अतिप्रेम से (विधेम) विशेष भक्ति किया करें ॥२॥

य आत्मदा बलदा यस्य विश्व उपासते प्रशिषं यस्य देवाः ।
यस्य [1]छायाऽमृतं यस्य मृत्युः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥३॥

य० अ० २५ । मं० १३ ॥

अर्थः—(यः) जो (आत्मदाः) आत्मज्ञान का दाता, (बलदाः) शरीर, आत्मा और समाज के बल का देनेहारा, (यस्य) जिसकी (विश्वे) सब (देवाः) विद्वान् लोग (उपासते) उपासना करते हैं,

---

१. सब संस्करणों में 'यस्यच्छाया' चकार सहित पाठ मिलता है। यजुर्वेद के कतिपय मुद्रित ग्रन्थों में भी चकार दिखाई पड़ता है, परन्तु मूल पाठ चकाररहित है। द्र० कात्यायनीय यजुःप्रातिशाख्य ४।२६ ॥

और ( यस्य ) जिसका ( प्रशिषम् ) प्रत्यक्ष सत्यस्वरूप शासन और न्याय अर्थात् शिक्षा को मानते हैं, ( यस्य ) जिसका ( छाया ) आश्रय ही ( अमृतम् ) मोक्षसुखदायक है, ( यस्य ) जिसका न मानना अर्थात् भक्ति न करना ही ( मृत्युः ) मृत्यु आदि दुःख का हेतु है, हम लोग उस ( कस्मै ) सुखस्वरूप ( देवाय ) सकल ज्ञान के देनेहारे परमात्मा की प्राप्ति के लिये ( हविषा ) आत्मा और अन्तःकरण से ( विधेम ) भक्ति अर्थात् उसी की आज्ञा पालन करने में तत्पर रहें ॥ ३ ॥

यः प्राणतो निमिषतो महित्वैक इद्राजा जगतो बभूव ।
य ईशेऽअस्य द्विपदश्चतुष्पदः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥४॥
य० अ० २३ । मं० ३ ॥

अर्थः—( यः ) जो ( प्राणतः ) प्राणवाले और ( निमिषतः ) अप्राणिरूप ( जगतः ) जगत् का ( महित्वा ) अपने अनन्त महिमा से ( एक, इत् ) एक ही ( राजा ) विराजमान राजा ( बभूव ) है, ( यः ) जो ( अस्य ) इस ( द्विपदः ) मनुष्यादि और ( चतुष्पदः ) गौ आदि प्राणियों के शरीर की ( ईशे ) रचना करता है, हम लोग उस ( कस्मै ) सुखस्वरूप ( देवाय ) सकलैश्वर्य के देनेहारे परमात्मा के लिये (हविषा) अपनी सकल उत्तम सामग्री से ( विधेम ) विशेष भक्ति करें ॥ ४ ॥

येन द्यौरुग्रा पृथिवी च दृढा येन स्व स्तभितं[1] येन नाकः ।
यो अन्तरिक्षे रजसो विमानः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥५॥
य० अ० ३२ । मं० ६ ॥

---

१. 'स्वः स्तभितं' अ० मु० पाठ है । यद्यपि 'वा शर्प्रकरणे खर्परे

अर्थः—( येन ) जिस परमात्मा ने ( उग्रा ) तीक्ष्ण स्वभाववाले ( द्यौः ) सूर्य आदि ( च ) और ( पृथिवी ) भूमि को ( दृढा ) धारण, ( येन ) जिस जगदीश्वर ने ( स्वः ) सुख को ( स्तभितम् ) धारण, और ( येन ) जिस ईश्वर ने ( नाकः ) दुःख रहित मोक्ष को धारण किया है। ( यः ) जो ( अन्तरिक्षे ) आकाश में ( रजसः ) सब लोक-लोकान्तरों को ( विमानः ) विशेषमानयुक्त अर्थात् जैसे आकाश में पक्षी उड़ते हैं, वैसे सब लोकों का निर्माण करता और भ्रमण कराता है, हम लोग उस ( कस्मै ) सुखदायक ( देवाय ) कामना करने के योग्य परब्रह्म की प्राप्ति के लिये ( हविषा ) सब सामर्थ्य से ( विधेम ) विशेष भक्ति करें ॥ ५ ॥

प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परि ता बभूव ।
यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥६॥

ऋ० मं० १० । सू० १२१ । मं० १० ॥

अर्थः—हे ( प्रजापते ) सब प्रजा के स्वामी परमात्मा ( त्वत् ) आप से ( अन्यः ) भिन्न दूसरा कोई ( ता ) उन ( एतानि ) इन ( विश्वा ) सब ( जातानि ) उत्पन्न हुए जड़ चेतनादिकों को ( न ) नहीं ( परि, बभूव ) तिरस्कार करता है अर्थात् आप सर्वोपरि हैं। ( यत्कामाः ) जिस जिस पदार्थ की कामना वाले हम लोग ( ते ) आप का ( जुहुमः ) आश्रय लेवें और वाञ्छा करें, ( तत् ) उस उस की

---

लोपः' ( महाभाष्य ८।३।३६ ) के नियम से विसर्ग का विकल्प से लोप कहा है। परन्तु वैदिक विकल्पों के व्यवस्थित होने से यजुःसंहितापाठ में विसर्ग रहित ही पाठ है। अत एव हमने भी विसर्ग रहित पाठ रखा है।

कामना ( नः ) हमारी सिद्ध ( अस्तु ) होवे, जिससे ( वयम् ) हम लोग ( रयीणाम् ) धनैश्वर्यों के ( पतयः ) स्वामी ( स्याम ) होवें ॥६॥

स नो॒ बन्धु॑र्जनि॒ता स वि॑धा॒ता धामा॑नि वेद॒ भुव॑नानि॒ विश्वा॑ ।
यत्र॑ दे॒वा अ॒मृत॑मानशा॒नास्तृ॒तीये॒ धाम॑न्न॒ध्यैर॑यन्त ॥ ७ ॥

य० अ० ३२ । मं० १० ॥

अर्थः—हे मनुष्यो ( सः ) वह परमात्मा ( नः ) अपने लोगों का ( बन्धुः ) भ्राता के समान सुखदायक, ( जनिता ) सकल जगत् का उत्पादक, ( सः ) वह ( विधाता ) सब कामों का पूर्ण करनेहारा, ( विश्वा ) सम्पूर्ण ( भुवनानि ) लोकमात्र और ( धामानि ) नाम, स्थान, जन्मों को ( वेद ) जानता है, और ( यत्र ) जिस ( तृतीये ) सांसारिक सुख दुःख से रहित नित्यानन्दयुक्त ( धामन् ) मोक्षस्वरूप धारण करनेहारे परमात्मा में ( अमृतम् ) मोक्ष को ( आनशानाः ) प्राप्त होके ( देवाः ) विद्वान् लोग ( अध्यैरयन्त ) स्वेच्छा पूर्वक विचरते हैं, वही परमात्मा अपना गुरु, आचार्य, राजा और न्यायाधीश है, अपने लोग मिल कर सदा उसकी भक्ति किया करें ॥ ७ ॥

अग्ने॒ नय॑ सु॒पथा॑ रा॒ये अ॒स्मान् विश्वा॑नि देव व॒युना॑नि वि॒द्वान् ।
यु॒यो॒ध्य॒स्मज्जु॑हुरा॒णमेनो॒ भूयि॑ष्ठान्ते॒ नम॑उक्तिं विधेम ॥ ८ ॥

य० अ० ४० । मं० १६ ॥

अर्थः—हे ( अग्ने ) स्वप्रकाशक ज्ञानस्वरूप सब जगत् के प्रकाश करनेहारे ( देव ) सकल सुखदाता परमेश्वर, आप जिस से ( विद्वान् ) संपूर्ण विद्यायुक्त हैं, कृपा करके ( अस्मान् ) हम लोगों को ( राये ) विज्ञान वा राज्यादि ऐश्वर्य की प्राप्ति के लिये ( सुपथा ) अच्छे धर्म-

युक्त आप्त लोगों के मार्ग से ( विश्वानि ) सम्पूर्ण ( वयुनानि ) प्रज्ञान और उत्तम कर्म ( नय ) प्राप्त कराइये, और ( अस्मत् ) हम से ( जुहुराणम् ) कुटिलतायुक्त ( एनः ) पापरूप कर्म को ( युयोधि ) दूर कीजिये । इस कारण हम लोग ( ते ) आपकी ( भूयिष्ठाम् ) बहुत प्रकार की स्तुतिरूप ( नमउक्तिम् ) नम्रतापूर्वक प्रशंसा ( विधेम ) सदा किया करें और सर्वदा आनन्द में रहें ॥ ८ ॥

इतीश्वरस्तुतिप्रार्थनोपासनाप्रकरणम् ॥



# अथ स्वस्तिवाचनम् ।

अग्निमीळे पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम् ।
होतारं रत्नधातमम् ॥ १ ॥
स नः पितेव सूनवेऽग्ने सूपायनो भव ।
सचस्वा नः स्वस्तये ॥ २ ॥

ऋ० मं० १ । सू० १ । मं० १, ६ ॥

स्वस्ति नो मिमीतामश्विना भगः स्वस्ति देव्यदितिरनर्वणः ।
स्वस्ति पूषा असुरो दधातु नः स्वस्ति द्यावापृथिवी सुचेतुना ॥
स्वस्तये वायुमुप ब्रवामहै सोमं स्वस्ति भुवनस्य यस्पतिः ।
बृहस्पतिं सर्वगणं स्वस्तये स्वस्तय आदित्यासो भवन्तु नः ॥४॥
विश्वे देवा नो अद्या स्वस्तये वैश्वानरो वसुरग्निः स्वस्तये ।
देवा अवन्त्वृभवः स्वस्तये स्वस्ति नो रुद्रः पात्वंहसः ॥ ५ ॥

स्वस्ति मित्रावरुणा स्वस्ति पथ्ये रेवति।
स्वस्ति न इन्द्रश्चाग्निश्च स्वस्ति नो अदिते कृधि ॥ ६ ॥
स्वस्ति पन्थामनु चरेम सूर्याचन्द्रमसाविव।
पुनर्ददताघ्नता जानता सं गमेमहि[1] ॥ ७ ॥

ऋ० मण्ड० ५। सू० ५१ ॥[2]

ये देवानां यज्ञिया यज्ञियानां मनोर्यजत्रा अमृता ऋतज्ञाः।
ते नो रासन्तामुरुगायमद्य यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥८॥

ऋ० म० ७। सू० ३५ ॥[3]

येभ्यो माता मधुमत् पिन्वते पयः पीयूषं द्यौरदितिरद्रिबर्हाः।
उक्थशुष्मान् वृषभरान्त्स्वप्नसस्ताँ आदित्याँ अनु मदा स्वस्तये ॥
नृचक्षसो अनिमिषन्तो अर्हणा बृहद् देवासो अमृतत्वमानशुः।
ज्योतीरथा अहिमाया अनागसो दिवो वर्ष्माणं वसते स्वस्तये ॥
सम्राजो ये सुवृधो यज्ञमाययुरपरिह्वृता दधिरे दिवि क्षयम्।
ताँ आ विवास नमसा सुवृक्तिभिर्महो आदित्याँ अदितिं स्वस्तये ॥

---

१. ऋग्वेद में पदान्त अनुस्वारको परसवर्ण नहीं होता। अतः 'सङ्गमेमहि' अ० मु० पाठ अशुद्ध है। द्वि० सं० में अनुस्वारवाला शुद्ध पाठ है।

२. मन्त्र ११-१५।

३. मन्त्र १५। कतिपय अ० मु० संस्करणों में सूक्त से पूर्व 'अ० ३।' भी छपा है। वह व्यर्थ है, द्वि० सं० में नहीं है।

को वः स्तोमं राधति यं जुजोषथ विश्वे देवासो मनुषा यति ष्ठन ।
को वोऽध्वरं तुविजाता अरं करद्यो नः पर्षदत्यंहः स्वस्तये ॥
येभ्यो होत्रां प्रथमामायेजे मनुः समिद्धाग्निर्मनसा सप्त होतृभिः ।
त आदित्या अभयं शर्म यच्छत सुगा नः कर्त सुपथा स्वस्तये ॥
य ईशिरे भुवनस्य प्रचेतसो विश्वस्य स्थातुर्जगतश्च मन्तवः ।
ते नः कृतादकृतादेनसस्पर्यद्या देवासः पिपृता स्वस्तये ॥१४॥
भरेष्विन्द्रं सुहवं हवामहेऽंहोमुचं सुकृतं दैव्यं जनम् ।
अग्निं मित्रं वरुणं सातये भगं द्यावापृथिवी मरुतः स्वस्तये ॥१५॥
सुत्रामाणं पृथिवीं द्यामनेहसं सुशर्माणमदितिं सुप्रणीतिम् ।
दैवीं नावं स्वरित्रामनागसमस्रवन्तीमा रुहेमा स्वस्तये ॥१६॥
विश्वे यजत्रा अधिवोचतोतये त्रायध्वं नो दुरेवाया अभिह्रुतः ।
सत्यया वो देवहूत्या हुवेम शृण्वतो देवा अवसे स्वस्तये ॥१७॥
अपामीवामप विश्वामनाहुतिमपारातिं दुर्विदत्रामघायतः ।
आरे देवा द्वेषो अस्मद् युयोतनोरुणः शर्म यच्छता स्वस्तये ॥
अरिष्टः स मर्तो विश्व एधते प्र प्रजाभिर्जायते धर्मणस्परि ।
यमादित्यासो नयथा सुनीतिभिरति विश्वानि दुरिता स्वस्तये ॥
यं देवासोऽवथ वाजसातौ यं शूरसाता मरुतो हिते धने ।
प्रातर्यावाणं रथमिन्द्र सानसिमरिष्यन्तमा रुहेमा स्वस्तये ॥

स्वस्ति नः पथ्यासु धन्वसु स्वस्त्यप्सु वृजने स्ववति ।
स्वस्ति नः पुत्रकृथेषु योनिषु स्वस्ति राये मरुतो दधातन ॥
स्वस्तिरिद्धि प्रपथे श्रेष्ठा रेक्णस्वत्यभि या वाममेति ।
सा नो अमा सो अरणे नि पातु स्वावेशा भवतु देवगोपा ॥
ऋ० मं० १० । सू० ६३ ॥

इषे त्वोर्जे त्वा वायवः स्थ देवो वः सविता प्रार्पयतु श्रेष्ठतमाय कर्मण आप्यायध्वमघ्न्या इन्द्राय भागं प्रजावतीरनमीवा अयक्ष्मा मा व स्तेन ईशत माघशंसो ध्रुवा अस्मिन् गोपतौ स्यात बह्वीर्यजमानस्य पशून् पाहि ॥ २३ ॥
यजु० अ० १ । मं० १ ॥

आ नो भद्राः क्रतवो यन्तु विश्वतोऽदब्धासो अपरीतास उद्भिदः ।
देवा नो यथा सदमिद् वृधे असन्नप्रायुवो रक्षितारो दिवेदिवे ॥
देवानां भद्रा सुमतिर्ऋजूयतां देवानाꣳ रातिरभि नो निवर्त्तताम् ।
देवानाꣳ[1] सख्यमुपसेदिमा वयं देवा न आयुः प्रतिरन्तु जीवसे ॥
तमीशानं जगतस्तस्थुषस्पतिं धियञ्जिन्वमवसे हूमहे वयम् ।
पूषा नो यथा वेदसामसद्वृधे रक्षिता पायुरदब्धः स्वस्तये ॥
स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः ।
स्वस्ति नस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥२७॥

---

१. ह्रस्व स्वर से परे दीर्घ ꣳ कार और दीर्घ से परे ह्रस्व ꣳ कार लिखने की प्राचीन परिपाटी है। यहां तदनुसार ही निर्देश किया है।

भुद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भुद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः ।
स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवाꣳसस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः ॥ २८ ॥

यजु० अ० २५ । मं० १४, १५, १८, १६, २१ ॥

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
अग्न आ याहि वीतये गृणानो हव्यदातये ।
१र २र ३ १ २
नि होता सत्सि बर्हिषि ॥ २९ ॥
१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
त्वमग्ने यज्ञानाꣳ होता विश्वेषाꣳ हितः[१] ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २
देवेभिर्मानुषे जने ॥ ३० ॥

सा० छन्दआ० प्रपा० १* । मन्त्र १, २ ॥

ये त्रिषप्ताः परियन्ति विश्वा रूपाणि बिभ्रतः ।
वाचस्पतिर्बला तेषां तन्वो अद्य दधातु मे ॥ ३१ ॥

अथर्व० कां० १ । सू० १ । वर्ग १ । अनु० १ । मन्त्र १ ॥ +

इति स्वस्तिवाचनम् ॥

---

१. सामवेद के कुछ संस्करणों और हस्तलेखों में यजुर्वेद के समान ꣳ देखा जाता है, कुछ में अनुस्वार ही मिलता है ।

* अर्ध प्र० १, दशति १ । मन्त्र १, २ ।

+ अथर्ववेद में 'काण्ड सूक्त मन्त्र', 'प्रपाठक वर्ग मन्त्र' तथा 'काण्ड अनुवाक सूक्त मन्त्र' इस प्रकार तीन विभाग हैं । किसी भी एक विभाग के अनुसार पता दिया जा सकता है । यहाँ तीनों का सम्मिश्रण है । काण्ड सूक्त मन्त्र के क्रम से पता देने में सुगमता होती है । यहाँ कां० १, सू० १, मं० १ जानना चाहिए ।

# अथ शान्तिकरणम् ।*

शं न इन्द्राग्नी भवतामवोभिः शं न इन्द्रावरुणा रातहव्या ।
शमिन्द्रासोमा सुविताय शं योः शं न इन्द्रापूषणा वाजसातौ ॥
शं नो भगः शमु नः शंसो अस्तु शं नः पुरन्धिः शमु सन्तु रायः ।
शं नः सत्यस्य सुयमस्य शंसः शं नो अर्यमा पुरुजातो अस्तु ॥
शं नो धाता शमु धर्ता नो अस्तु शं न उरूची भवतु स्वधाभिः ।
शं रोदसी बृहती शं नो अद्रिः शं नो देवानां सुहवानि सन्तु ॥
शं नो अग्निर्ज्योतिरनीको अस्तु शं नो मित्रावरुणावश्विना शम् ।
शं नः सुकृतां सुकृतानि सन्तु शं न इषिरो अभि वातु वातः ॥
शं नो द्यावापृथिवी पूर्वहूतौ शमन्तरिक्षं दृशये नो अस्तु ।
शं न ओषधीर्वनिनो भवन्तु शं नो रजसस्पतिरस्तु जिष्णुः ॥
शं न इन्द्रो वसुभिर्देवो अस्तु शमादित्येभिर्वरुणः सुशंसः ।
शं नो रुद्रो रुद्रेभिर्जलाषः शं नस्त्वष्टा ग्नाभिरिह शृणोतु ॥
शं नः सोमो भवतु ब्रह्म शं नः शं नो ग्रावाणः शमु सन्तु यज्ञाः ।

---

* संस्कार विधि के द्वितीय सं० में 'शान्तिकरण' पाठ ही है और तदनुसार ही आगे सर्वत्र 'शान्तिकरण' शब्द का ही उल्लेख है। हस्तलेखों में भी 'शान्तिकरण' पाठ ही सर्वत्र है। कर्म काण्ड के प्राचीन ग्रन्थों में भी 'स्वस्ति वाचन' के साथ 'शान्तिकरण' का हीं निर्देश मिलता है। सं० वि० के तृतीय सं० में 'प्र' बढ़ाकर शान्ति प्रकरण बना दिया, परन्तु आगे सर्वत्र 'शान्तिकरण' पाठ ही छपा है। हमने 'शान्तिकरण' मूल पाठ ही रखा है।

तत्पश्चात् यथोक्त (१) भोजन दोनों जने करें और पुरोहितादि

(१) उत्तम सन्तान करने का मुख्य हेतु यथोक्त वधू वर के आहार पर निर्भर है, इसलिये पति पत्नी अपने शरीर आत्मा की पुष्टि के लिए बल और बुद्धि आदि की वर्द्धक सर्वौषधि का सेवन करें॥ सर्वौषधि ये हैं—दो खण्ड आंबाहलदी, दूसरी खाने की हलदी, चन्दन, मुरा (यह नाम दक्षिण में प्रसिद्ध है), कुष्ठ, जटामांसी, मोरवेल (यह नाम भी दक्षिण में प्रसिद्ध है), शिलाजीत, कपूर, मुस्ता, भद्रमोथ। इन सब ओषधियों का चूर्ण करके सब सम भाग लेके उदुम्बर के काष्ठपात्र में गाय के दूध के साथ मिला उनका दही जमा और उदुम्बर ही के लकड़े की मंथनी से मंथन करके उसमें से मक्खन निकाल, उसको ताय, घृत करके उस में सुगधिन्त द्रव्य केशर, कस्तूरी, जायफर, इलायची, जावित्री मिला के अर्थात् एक सेर दूध में छटांक भर पूर्वोक्त सर्वौषधि मिला कर घी हुए पश्चात् एक सेर में एक रत्ती कस्तूरी और एक मासा केशर और एक एक मासा जायफलादि भी मिला के नित्य प्रातःकाल उस में से ३८ पृष्ठ में लिखे प्रमाणे आघाराज्यभागाहुति ४ चार और पृष्ठ ५८ में लिखे हुए (विष्णुर्योनिं०) इत्यादि ७ सात मंत्रों के अन्त में स्वाहा शब्द का उच्चारण करके, जिस रात्रि में गर्भस्थापन क्रिया करनी हो, उसके दिन में होम करके, उसी घीको दोनों जने खीर अथवा भात के साथ मिला के यथारुचि भोजन करें। इस प्रकार गर्भ स्थापन करें तो सुशील, विद्वान्, दीर्घायु, तेजस्वी, सुदृढ़ और नीरोग पुत्र उत्पन्न होवे। यदि कन्या की इच्छा हो तो जल में चावल पका पूर्वोक्त प्रकार घृत, गूलर के एक पात्र में जमाए हुए दही के साथ भोजन करने से उत्तम गुणयुक्त कन्या भी होवे। क्योंकि—

आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः।[1]

यह छान्दोग्य का वचन है। अर्थात् शुद्ध आहार, जो कि मद्यमांसादि रहित घृत दुग्धादि चावल गेहूं आदि के करने से अन्तःकरण की शुद्धि बल

१. छा० उप० ७।२६।२।

सब मण्डली को सन्मानार्थ यथाशक्ति भोजन करा के आदर सत्कारपूर्वक सब को विदा करें ॥

इसके पश्चात् रात्रि में नियत समय पर जब दोनों का शरीर आरोग्य, अत्यन्त प्रसन्न और दोनों में अत्यन्त प्रेम बढ़ा हो, उस समय गर्भाधान क्रिया करनी। गर्भाधान क्रिया का समय प्रहर रात्रि के गये पश्चात् प्रहर रात्रि रहे तक है। जब वीर्य गर्भाशय में जाने का समय आवे तब दोनों स्थिर शरीर, प्रसन्न वदन, मुख के सामने मुख, नासिका के सामने नासिकादि, सब सूधा शरीर रक्खें। वीर्य का प्रक्षेप पुरुष करे, जब वीर्य स्त्री के शरीर में प्राप्त हो उस समय अपना पायु मूलेन्द्रिय और योनीन्द्रिय को ऊपर संकोच और वीर्य को खैंच कर स्त्री गर्भाशय में स्थित करे। तत्पश्चात् थोड़ा ठहर के स्नान करे, यदि शीतकाल हो तो प्रथम केशर, कस्तूरी, जायफल, जावित्री छोटी इलायची डाल, गर्म कर रक्खे हुए शीतल दूध का यथेष्ट पान करके पश्चात् पृथक् पृथक् शयन करें। यदि स्त्री पुरुष को ऐसा दृढ़ निश्चय हो जाय कि गर्भ स्थिर हो गया, तो उस के दूसरे दिन और जो गर्भ रहे का दृढ़ निश्चय न हो तो एक महीने के पश्चात् रजस्वला होने के समय, स्त्री रजस्वला न हो तो निश्चित जानना कि गर्भ

---

पुरुषार्थ आरोग्य और बुद्धि की प्राप्ति होती है।

इसलिये पूर्ण युवावस्था में विवाह कर इस प्रकार विधि कर प्रेमपूर्वक गर्भाधान करें तो सन्तान और कुल नित्यप्रति उत्कृष्टता को प्राप्त होते जायें। जब रजस्वला होने समय में १२—१३ दिन शेष रहें तब शुक्लपक्ष में १२ दिन तक पूर्वोक्त घृत मिला के इसी खीर का भोजन करके १२ दिन का व्रत भी करें, और मिताहारी होकर ऋतु समय में पूर्वोक्त रीति से गर्भाधान क्रिया करें तो अत्युत्तम सन्तान होवें। जैसे सब पदार्थों को उत्कृष्ट करने की विद्या है वैसे संतान को उत्कृष्ट करने की यही विद्या है। इस पर मनुष्य लोग बहुत ध्यान देवें, क्योंकि इसके न होने से कुल की हानि नीचता और होने से कुल की वृद्धि और उत्तमता अवश्य होती है ॥ द० स०

स्थित हो गया है। अर्थात् दूसरे दिन वा दूसरे महीने के आरम्भ में निम्नलिखित मन्त्रों से आहुति देवें ॥

यथा वातः पुष्करिणीं समिङ्गयति सर्वतः।
एवा ते गर्भ एजतु निरैतु दशमास्यः स्वाहा ॥ १ ॥

यथा वातो यथा वनं यथा समुद्र एजति।
एवा त्वं दशमास्य सहावेहि जरायुणा स्वाहा ॥ २ ॥

दश मासाञ्छशयानः कुमारो अधि मातरि।
निरैतु जीवो अक्षतो जीवो जीवन्त्या अधि स्वाहा ॥ ३ ॥
ऋ० मं० ५। सू० ७८। मं० ७,८,९ ॥[1]

एजतु दशमास्यो गर्भो जरायुणा सह।
यथायं वायुरेजति यथा समुद्र एजति।
एवायं दशमास्यो अस्रञ्जरायुणा सह स्वाहा ॥ १ ॥[2]

* यदि दो ऋतुकाल व्यर्थ जायँ अर्थात् दो वार दो महीनों में गर्भाधान क्रिया निष्फल हो जाय, गर्भस्थिति न होवे, तो तीसरे महीने में ऋतुकाल समय जब आवे तब पुष्यनक्षत्रयुक्त ऋतुकाल दिवस में प्रथम प्रातःकाल उपस्थित होवे, तब प्रथम प्रसूता गाय का दही दो मासा और यव के दाणों को सेक के पीस के दो मासा ले के इन दोनों को एकत्र करके, पत्नी के हाथ में दे के, उस से पति पूछे "किं पिबसि" इस प्रकार तीन वार पूछे और स्त्री भी अपने पति को "पुंसवनम्" इस वाक्य को तीन वार बोल के उत्तर देवे, और उसका प्राशन करे। इसी रीति से पुनः पुनः तीन वार विधि करना। तत्पश्चात् सङ्खाहूली व भटकटाई ओषधि को जल में महीन

१. 'स्वाहा' पद मन्त्रों में नहीं है।
२. इस मन्त्र में 'स्वाहा' पद नहीं है।

यस्यै ते यज्ञियो गर्भो यस्यै योनिर्हिरण्ययी ।
अङ्गान्यहुता यस्य तं मात्रा समजीगमꣳ स्वाहा ॥ २ ॥
यजु० अ० ८ । मं० २८, २९ ॥

पुमाꣳसौ मित्रावरुणौ पुमाꣳसावश्विनावुभौ ।
पुमानग्निश्च वायुश्च पुमान् गर्भस्तवोदरे स्वाहा ॥ १ ॥

पुमानग्निः पुमानिन्द्रः पुमान्देवो बृहस्पतिः ।
पुमाꣳसं पुत्रं विन्दस्व तं पुमाननु जायताꣳ स्वाहा ॥ २ ॥
सामवेदे ॥[1]

इन मन्त्रों से आहुति देकर पूर्व लिखित सामान्यप्रकरण की शान्त्याहुति[2] दे के पुनः ४२ पृष्ठ में लिखे प्रमाणे पूर्णाहुति देवे पुनः स्त्री के भोजन छादन का सुनियम करे। कोई मादक मद्य आदि, रेचक हरीतकी आदि, क्षार अतिलवणादि, अत्यम्ल अर्थात् अधिक खटाई, रूक्ष चणे आदि, तीक्ष्ण अधिक लालमिर्ची आदि स्त्री कभी

---

पीस के उसका रस कपड़े में छान के पति पत्नी के दाहिने नाक के छिद्र में सिंचन करे और पति—

ओ३म् इयमोषधी त्रायमाणा सहमाना सरस्वती ।
अस्या अहं बृहत्याः पुत्रः पितुरिव नाम जग्रभम् ॥[3]

इस मन्त्र से जगन्नियन्ता परमात्मा की प्रार्थना करके यथोक्त ऋतुदान विधि करे, यह सूत्रकार[4] का मत है। द० स०

१. मन्त्रब्राह्मण १।४।८,९॥ मन्त्रों में स्वाहा पद नहीं है। सत्यव्रत सामश्रमी के सं० में ꣳ कार मिलता है। अन्यत्र अनुस्वार देखा जाता है।

२. अर्थात् शान्तिकरण के मन्त्रों से

३. पार० गृह्य १।१३।१॥

४. पारस्कर गृह्यकार का ( १।१३।१ )।

न खावे किन्तु घृत, दुग्ध, मिष्ट, सोमलता अर्थात् गुडूच्यादि ओषधि, चावल, मिष्ट, दधि, गेहूं, उर्द, मूंग, तूअर आदि अन्न और पुष्टिकारक शाक खावें उसमें ऋतु ऋतु के मसाले गर्मी में ठण्ढे सफेद इलायची आदि और शरदी में केशर कस्तूरी आदि डाल कर खाया करें। युक्ताहारविहार सदा किया करें। दूध[1] में सुंठी और ब्राह्मी औषधि का सेवन स्त्री विशेष किया करे जिस से सन्तान अतिबुद्धि-मान् रोगरहित शुभ गुण कर्म स्वभाव वाला होवे ॥

इति गर्भाधानविधिः समाप्तः ॥

---

# अथ पुंसवनम् ॥



पुंसवन संस्कार का समय गर्भस्थिति ज्ञान हुए समय से दूसरे वा तीसरे महीने है, उसी समय पुंसवन संस्कार करना चाहिये, जिस से पुरुषत्व अर्थात् वीर्य का लाभ होवे। यावत् बालक के जन्म हुए पश्चात् दो महीने न बीत जावें तब तक पुरुष ब्रह्मचारी रहकर स्वप्न में भी वीर्य को नष्ट न होने देवे, भोजन, छादन, शयन, जागरणादि व्यवहार उसी प्रकार से करे जिससे वीर्य स्थिर रहे और दूसरा सन्तान भी उत्तम होवे ॥

---

१. दोनों हस्तलेख में 'दूध' है। सभी मुद्रित संस्करणों में 'दधि' मिलता है। वस्तुतः यहां 'दूध' शब्द ही चाहिए। द्रष्टव्य—पुंसवन के अन्त में 'सुंठी को दूध के साथ थोड़ी थोड़ी खाया करे' लेख।

# अत्र प्रमाणानि ॥

पुमांꣳसौ मित्रावरुणौ पुमांꣳसावश्विनावुभौ ।
पुमानग्निश्च वायुश्च पुमान् गर्भस्तवोदरे ॥ १ ॥

पुमानग्निः पुमानिन्द्रः पुमान् देवो बृहस्पतिः ।
पुमांꣳसं पुत्रं विन्दस्व तं पुमाननु जायताम् ॥ २ ॥

सामवेदे[1]

शमीमश्वत्थ आरूढस्तत्र पुंसुवनं कृतम् ।
तद्वै पुत्रस्य वेदनं तत् स्त्रीष्वा भरामसि ॥ १ ॥

पुंसि वै रेतो भवति तत् स्त्रियामनु षिच्यते ।
तद्वै पुत्रस्य वेदनं तत् प्रजापतिरब्रवीत् ॥ २ ॥

प्रजापतिरनुमतिः सिनीवाल्यचीक्लृपत् ।
स्त्रैषूयमन्यत्र दधत् पुमांसमु दधदिह ॥ ३ ॥

अथर्व० कां० ६ । सू० ११ ॥[2]

इन मन्त्रों का यही अभिप्राय है कि पुरुष को वीर्यवान् होना चाहिये ।

इस में आश्वलायन गृह्यसूत्र का प्रमाण—

अथास्यै मण्डलागारच्छायायां दक्षिणस्यां नासिकायामजीतामोषधीं नस्तः करोति ॥ १ ॥

---

१. मन्त्र ब्राह्मण १।४।८,९॥ सत्यव्रत सामश्रमी सं० । गोभिल गृह्य २।६।३,१० ॥

२. मन्त्र १, २, ३॥

प्रजावज्जीवपुत्राभ्यां हैके ॥ २ ॥[1]

गर्भ के दूसरे वा तीसरे महीने में वटवृक्ष की जटा वा उस की पत्ती[2] लेके स्त्री को दक्षिण नासापुट से सुंघावे और कुछ अन्य पुष्ट अर्थात् गुड़च जो गिलोय वा ब्राह्मी औषधी खिलावे।

ऐसा ही पारस्करगृह्यसूत्र का प्रमाण है।

अथ पुंसवनं पुरा स्पन्दत[3] इति मासे द्वितीये तृतीये वा ॥ १ ॥[4]

इस के अनन्तर, पुंसवन उस को कहते हैं जो पूर्व ऋतुदान देकर गर्भस्थिति से दूसरे वा तीसरे महीने में पुंसवनसंस्कार किया जाता है।

इसी प्रकार गोभिलीय और शौनक गृह्यसूत्रों में भी लिखा है॥

## अथ क्रियारम्भः ॥

पृष्ठ ७ से २० वें पृष्ठ के शान्तिकरण पर्यन्त कहे प्रमाणे (विश्वानि देव) इत्यादि चारों वेदों के मन्त्रों से यजमान और पुरोहितादि ईश्वरोपासना करें और जितने पुरुष वहां उपस्थित हों वे भी परमेश्वरोपासना में चित्त लगावें। और पृष्ठ १२ में कहे प्रमाणे स्वस्तिवाचन तथा पृष्ठ १७ में लिखे प्रमाणे शान्तिकरण करके २१ में लिखे प्रमाणे यज्ञदेश, यज्ञशाला तथा पृष्ठ २२ वें में यज्ञकुण्ड, २३ में यज्ञ-समिधा, होम के द्रव्य और पाकस्थाली आदि कर के और पृष्ठ ३६–३७ में लिखे प्रमाणे (अयन्त इध्म०) इत्यादि (ओम् अदिते०)

---

१. आश्व० गृह्य १।१३।५,६॥

२. 'कोंपल' हस्त० क०। पत्ती से भी कोंपल ही लेना चाहिए, क्योंकि इसी संस्कार में आगे कोंपल का ही विधान है।

३. सब संस्करणों में 'स्यन्दत' यह अपपाठ है

४. पार० गृह्य १।१४।१,२॥

इत्यादि ४ चार मन्त्रोक्त कर्म, और आघारावाज्यभागाहुति[1] ४ चार तथा व्याहृति आहुति[2] ४ चार और पृष्ठ ३८ में (ओं प्रजापतये स्वाहा) ॥१॥ पृष्ठ ३९ में (ओं यदस्य कर्मणो०) ॥२॥ लिखे प्रमाणे २ दो आहुति देकर, नीचे लिखे हुए दोनों मन्त्रों से दो आहुति घृत की देवे।

ओम् आ ते गर्भो योनिमेतु पुमान् बाण इवेषुधिम्।
आ वीरो जायतां पुत्रस्ते दशमास्यः स्वाहा ॥ १ ॥

ओम् अग्निरैतु प्रथमो देवतानां सोऽस्यै प्रजां मुञ्चतु मृत्युपाशात्। तदयं राजा वरुणोऽनुमन्यतां यथेयं स्त्री पौत्रमघं न रोदात् स्वाहा ॥ २ ॥[3]

इन दोनों मन्त्रों को बोल के दो आहुति किये पश्चात् एकान्त में पत्नी के हृदय पर हाथ धर के यह निम्नलिखित मन्त्र पति बोले ॥

ओं यत्ते सुसीमे हृदये हितवन्तः प्रजापतौ।
मन्येऽहं मां तद्विद्वांसं माहं पौत्रमघं नियाम् ॥[4]

तत्पश्चात् पृष्ठ ४४–४५ में लिखे प्रमाणे सामवेद का महावामदेव्यगान[5]

---

१. 'ओम् अग्नये स्वाहा' से 'ओं प्रजापतये स्वाहा' तक।

२. 'भूरग्नये स्वाहा' आदि।

३. आश्व०गृह्य १।१३।६॥ वहां स्वाहा पद मन्त्र में नहीं है।

४. आश्व० गृह्य १।१३।७॥

५. यहां द्वि० सं० से लेकर आजतक 'सामवेद आर्चिक और महा वामदेव्यगान' पाठ छपा मिलता है। परन्तु द्वि० सं० के अन्त में इस पाठ का संशोधन शुद्धि पत्र में जो किया है उस की ओर कोई ध्यान नहीं दिया गया। सं० वि० में अनेक ऐसे अपपाठ आज तक छपते चले आ रहे हैं जिनका संशोधन द्वि० सं० के अन्त में संशोधन पत्र में कर दिया है।

गा के जो जो पुरुष वा स्त्री संस्कार समय पर आये हों उनको विदा कर दे पुनः वट वृक्ष के कोमल कूपल और गिलोय को महीन बांट, कपड़े में छान, गर्भिणी स्त्री के दक्षिण नासापुट में सुंघावे। तत्पश्चात्—

हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्।
स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥ १ ॥

य० अ० १३। मं० ४॥

अद्भ्यः संभृतः पृथिव्यै रसाच्च विश्वकर्मणः समवर्त्तताग्रे।
तस्य त्वष्टा विदधद्रूपमेति तन्मर्त्यस्य देवत्वमाजानमग्रे ॥ २ ॥

य० अ० ३१। मं० १७॥

इन दो मन्त्रों को बोल के पति अपनी गर्भिणी पत्नी के गर्भाशय पर हाथ धर के यह मन्त्र बोले :—

सुपर्णोऽसि गरुत्माँस्त्रिवृत्ते शिरो गायत्रं चक्षुर्बृहद्रथन्तरे पक्षौ।
स्तोम आत्मा छन्दाᳬस्यङ्गानि यजूᳬषि नाम।
साम ते तनूर्वामदेव्यं यज्ञायज्ञियं पुच्छं धिष्ण्याः शफाः।
सुपर्णोऽसि गरुत्मान्दिवं गच्छ स्वः पत ॥ १ ॥

य० अ० १२। मं० ४॥

इसके पश्चात् स्त्री सुनियम युक्ताहारविहार करे। विशेष कर गिलोय, ब्राह्मी औषधी और सुंठी को दूध के साथ थोड़ी-थोड़ी खाया करे और अधिक शयन और अधिक भाषण, अधिक खारा, खट्टा, तीखा, कड़वा, रेचक हरड़ें आदि न खावे, सूक्ष्म आहार करे। क्रोध, द्वेष, लोभादि दोषों में न फँसे, चित्त को सदा प्रसन्न रक्खे इत्यादि शुभाचरण करे॥

इति पुंसवनसंस्कारविधिः समाप्तः॥



# अथ सीमन्तोन्नयनम्

अब तीसरा संस्कार सीमन्तोन्नयन कहते हैं जिससे गर्भिणी स्त्री का मन सन्तुष्ट आरोग्य गर्भ स्थिर उत्कृष्ट होवे और प्रतिदिन बढ़ता जावे। इसमें आगे प्रमाण लिखते हैं—

चतुर्थे गर्भमासे सीमन्तोन्नयनम् ॥ १ ॥

आपूर्यमाणपक्षे यदा[1] पुंसा नक्षत्रेण चन्द्रमा युक्तः स्यात् ॥ २ ॥

अथास्यै युग्मेन शलालुग्रप्सेन[2] त्र्येण्या च शलल्या त्रिभिश्च कुशपिञ्जूलैरूर्ध्वं सीमन्तं व्यूहति भूर्भुवः स्वरोमिति त्रिः। चतुर्वा ॥ यह आश्वलायनगृह्य सूत्र ॥[3]

पुंसवनवत्प्रथमे गर्भे मासे षष्ठेऽष्टमे वा ॥ यह पारस्कर-गृह्यसूत्र का प्रमाण ॥[4]

इसी प्रकार गोभिलीय और शौनकगृह्य-सूत्र में भी लिखा है ॥

---

१. 'यदा' पद संस्क० २, ३ में नहीं है, परन्तु सं० ३ के शोधन पत्र में बढ़ाया है।

२. आश्व० गृह्य में 'शलाटुग्लप्सेन' पाठ है। आपस्तम्ब गृह्य ( खं० १४ सू० ३ भीमसेन सं० ) में 'शलालुग्लप्सेन' और पारस्कर गृह्य में ( १।१५।४ ) 'सटालुग्रप्सेन' पाठ मिलता है। टीकाकार तीनों का एक ही अर्थ करते हैं। अतः तीनों की तुलना से 'शलालुग्रप्सेन' पाठ भी ठीक है।

३. आश्व० गृह्य १।१४।१,२,४,५॥ ४. पार० गृह्य १।१५।२,३॥

गर्भमास से चौथे महीने में शुक्लपक्ष में जिस दिन मूल आदि पुरुष नक्षत्रों से युक्त चन्द्रमा हो, उसी दिन सीमन्तोन्नयन संस्कार करे और पुंसवन संस्कार के तुल्य छठे आठवें महीने में पूर्वोक्त पक्ष नक्षत्र-युक्त चन्द्रमा के दिन सीमन्तोन्नयन संस्कार करें।

इसमें प्रथम ७—४५ पृष्ठ तक का विधि करके (अदितेऽनुमन्यस्व) इत्यादि पृष्ठ ३७ में लिखे प्रमाणे वेदी से पूर्वादि दिशाओं में जल सेचन करके—

ओं देव॑ सवितः॒ प्र सु॑व य॒ज्ञं प्र सु॑व य॒ज्ञप॑तिं॒ भगा॑य। दि॒व्यो ग॑न्ध॒र्वः के॑त॒पूः केत॑न्नः पुनातु वा॒चस्पति॒र्वाचं॑ नः स्वदतु स्वाहा॥ १॥

य० अ० ११। मं० ७॥[1]

इस मन्त्र से कुण्ड के चारों ओर जल सेचन करके आघारावाज्य-भागाहुति[2] ४ चार और व्याहृति आहुति[3] ४ चार मिल के ८ आठ आहुति पृष्ठ ३७—३९ में लिखे प्रमाणे करके—

ओं प्रजापतये त्वा जुष्टं निर्वपामि॥[4]

अर्थात् चावल, तिल, मूंग इन तीनों को सम भाग लेके—

ओं प्रजापतये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि॥[5]

अर्थात् धो के इनकी खिचड़ी बना,[6] उसमें पुष्कल घी डालके

---

१. संहिता में 'स्वाहा' पद नहीं है। पूर्व पृष्ठ पर उद्धृत इस मन्त्र में 'स्वाहा' पद नहीं है। जल प्रक्षेप में आवश्यक भी नहीं है।

२. 'ओम् अग्नये स्वाहा' आदि चार। ३. 'ओं भूरग्नये स्वाहा' आदि चार।

४. पूर्व पृष्ठ २४ में पठित 'अग्नये त्वा जुष्टं निर्वपामि' मन्त्र का ऊहित पाठ।

५. पूर्व पृष्ठ २४ में पठित 'अग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि' मन्त्र का ऊहित पाठ।

६. यहाँ यह नहीं समझना चाहिए कि पूर्व आज्याहुति करके यज्ञ के बीच में ही खिचड़ी बनाने बैठे और खिचड़ी बन जाने पर अगली आहुतियाँ देवे।

निम्नलिखित मन्त्रों से ८ आठ आहुति देवें ॥

ओं धाता ददातु दाशुषे प्राचीं जीवातुमक्षिताम् ।
वयं देवस्य धीमहि सुमतिं वाजिनीवतः स्वाहा ॥
इदं धात्रे—इदन्न मम ॥ २ ॥

ओं धाता प्रजानामुत राय ईशे धातेदं विश्वं भुवनं जजान । धाता कृष्टीरनिमिषाभिचष्टे धात्र इद्धव्यं घृतवज्जुहोत स्वाहा ॥ इदं धात्रे—इदन्न मम ॥ २ ॥[1]

ओं राकामहं सुहवां सुष्टुती हुवे शृणोतु नः सुभगा बोधतु त्मना । सीव्यत्वपः सूच्याच्छिद्यमानया ददातु वीरं शतदायमुक्थ्यं स्वाहा ॥ इदं राकायै—इदन्न मम ॥ ३ ॥

---

यहाँ 'पाठक्रमाद् अर्थक्रमो बलीयान्' इस मीमांसा के न्याय के अनुसार यज्ञ कर्म आरम्भ करने से पूर्व खिचड़ी बनाकर रखनी चाहिए। ऋषि दयानन्द ने अपना ग्रन्थ प्राचीन शैली पर ही लिखा है। अतः यहाँ क्रिया के पौर्वापर्य का ज्ञान प्राचीन कर्मकाण्डीय न्यायों के अनुसार समझना चाहिए। इस दृष्टि से संस्कारविधि में प्रयुक्त 'करके' प्रयोग सर्वत्र अव्यवहित पूर्वकालता का बोधक है यह नहीं समझना चाहिए। प्राचीन सूत्र ग्रन्थों में 'पाठक्रमाद् अर्थक्रमो बलीयान्' नियम से 'क्त्वा' प्रत्यय बोधित पौर्वकालता की बाधा होती है। तदनुसार सामान्य प्रकरणों का स्विष्टकृदाहुति से पूर्व 'करके' पद का प्रयोग होने पर भी वह व्याहृत्याहुति से हीं उत्तर कर्तव्य नहीं है अपितु अर्थानुसार प्रत्येक कर्म के प्रधान होम के पश्चात् किया जाना चाहिए। वस्तुतः मीमांसा-शास्त्र को विना जाने जो पद्धति ग्रन्थ बनाते हैं वे प्रायः 'करके' पद से अज्ञान में पड़कर अशुद्ध पद्धति का निर्माण करते हैं।

१. निर्देश आश्व० गृह्य १।१४।३ ॥ आश्व० श्रौत ६।१४।१६॥ मन्त्र पाठ-ऋ० खिल सू० सं० ३, मन्त्र ७,८; 'स्वाहा' 'इदन्न मम' पद रहित। सातवलेकर सं०॥

यास्ते राके सुमतयः सुपेशसो याभिर्ददासि दाशुषे वसूनि ।
ताभिर्नो अद्य सुमना उपागहि सहस्रपोषं सुभगे रराणा स्वाहा ।
इदं राकायै—इदन्न मम ॥ ४ ॥

ऋ० मं० २ । सू० ३२ । मं० ४, ५ ॥[1]

नेजमेष परा पत सुपुत्रः पुनरा पत ।
अस्यै मे पुत्रकामायै गर्भमा धेहि यः पुमान्त्स्वाहा ॥५॥

यथेयं पृथिवी मह्युत्ताना गर्भमा दधे ।
एवं तं गर्भमा धेहि दशमे मासि सूतवे स्वाहा ॥६॥
विष्णोः श्रेष्ठेन रूपेणास्यां नार्यां गवीन्याम् ।
पुमांसं पुत्राना धेहि दशमे मासि सूतवे स्वाहा ॥ ७ ॥[2]

इन सात मन्त्रों से खिचड़ी की सात आहुति दे के पुनः ( प्रजापते न त्व० ) पृष्ठ ४० में लिखित इससे एक, सब मिला के ८ आठ आहुति देवे और पृष्ठ ३८ में लिखे प्रमाणे ( ओं प्रजापतये० ) मन्त्र से एक भात की और पृष्ठ ३९ में लिखे प्रमाणे (ओं यदस्य कर्मणो०) मन्त्र से एक खिचड़ी की आहुति देवे । तत्पश्चात् ( ओं त्वन्नो अग्ने० ) पृष्ठ ४१—४२ में लिखे प्रमाणे ८ आठ घृत की आहुति और (ओं भूरग्नये०) पृष्ठ ३९ में लिखे प्रमाणे ४ चार व्याहृति मन्त्रों से चार आज्याहुति देकर पति और पत्नी एकान्त में जाके उत्तमासन पर बैठ पति पत्नी के पश्चात् पृष्ठ की ओर बैठ—

---

१. 'स्वाहा'···'इदन्न मम' पद रहित पाठ ।

२. निर्देश आश्व० गृह्य १।१४।३॥ स्वाहा पद रहित मन्त्र पाठ ऋ० खिल संख्या ३४ । १–३ सातव० सं० ।

ओं, सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान्द्वेष्टि यञ्च वयं द्विष्मः ॥ १ ॥

यजु० अ० ६ । मं० २२ ॥

मूर्द्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या वैश्वानरमृत आ जातमग्निम् । कविᳪसम्राजमतिथिं जनानामासन्ना पात्रं जनयन्त देवाः ॥ २ ॥

य० अ० । ७ । मं० २४ ॥

ओम् अयमूर्ज्जावतो वृक्ष ऊर्ज्जीव फलिनी भव ।
पर्णं वनस्पतेऽनु त्वाऽनु त्वा सूयताᳪ रयिः ॥ ३ ॥

ओं येनादितेः सीमानं नयति प्रजापतिर्महते सौभगाय ।
तेनाहमस्यै सीमानं नयामि प्रजामस्यै जरदष्टिं कृणोमि ॥ ४ ॥[1]

ओं राकामहᳪ सुहवाᳪ सुष्टुती हुवे शृणोतु नः सुभगा बोधतु त्मना । सीव्यत्वपः सूच्या छिद्यमानया ददातु वीरᳪशत-दायमुक्थ्यम् ॥ ५ ॥

ओं यास्ते राके सुमतयः सुपेशसो याभिर्ददासि दाशुषे वसूनि । ताभिर्नो अद्य सुमना उपागहि सहस्रपोषं सुभगे रराणा ॥ ६ ॥

किं पश्यसि प्रजां पशून्त्सौभाग्यं मह्यं दीर्घायुष्ट्वं पत्युः ॥ ७ ॥[2]

---

१. मन्त्र ब्राह्मण १।५।१,२॥ सामश्रमी संस्क० । गुणविष्णु का पाठ 'वनस्पते नुत्त्व नुत्त्वा' है ॥

२. ये मन्त्र मन्त्रब्रा० १।५।३,४,५ से उद्धृत हैं। प्रतीत होता है कि हस्तलेख में लिखते समय पाठ आगे पीछे हो गया। अतः संस्क० २—१७ तक

इन मन्त्रों को पढ़ के पति अपने हाथ से स्वपत्नी के केशों में सुगन्ध तैल डाल, कंघे से सुधार, हाथ में उदुम्बर अथवा अर्जुन वृक्ष की शलाका वा कुशा की मृदु छीपी वा शाही पशु के काँटे से अपनी पत्नी के केशों को स्वच्छ कर, पट्टी निकाल और पीछे की ओर जूड़ा सुन्दर बाँध कर, यज्ञशाला में आवें। उस समय वीणा आदि बाजे

---

पाठ निम्न प्रकार अस्त-व्यस्त छपा मिलता है—

ओं राकामहं ऌ सुहवा ऌ सुष्टुती हुवे शृणोतु नः सुभगा बोधतु।

उपागहि सहस्रपोष ऌ सुभगे रराणा ॥ ५ ॥ ओं किं पत्मना सीव्यत्वपः सूच्या छिद्रमानया ददातु वीर ऌ शतदायुमुख्यम् ॥ ६ ॥ ओं यास्ते राके सुतमयः सुपेशसो याभिर्ददासि दाशुषे वसूनि। ताभिर्नो अद्य सुमनाश्यसि प्रजां पशून्त्सौभाग्यं मह्यं दीर्घायुष्ट्वं पत्युः ॥ ७ ॥

यहां मन्त्र ५ में 'बोधतु' के आगे मन्त्र ६ का उत्तरार्द्धका 'उपागहि······ रराणा' भाग और मन्त्र ७ के आरम्भ का 'किं प' भाग अस्थान में जुड़ गया है। 'किं प' भाग का मं० ७ के 'श्यसि' से संबन्ध स्पष्ट है—'किं पश्यसि'। मन्त्र ५, ६ ऋग्वेद २।३२।४,५ में भी आते हैं। उसके अनुसार उतने भाग पर स्वर चिह्न सं० २ से ही मिलते हैं, शेष भाग स्वररहित छप रहा है। संस्करण १० में ऋग्वेद का पता तो दे दिया है परन्तु पाठ १७ तक अशुद्ध ही छपता रहा। सं० २१ में मन्त्र ५, ६ का पाठ ऋग्वेद के समान करके 'किं पश्यसि······' मन्त्र को यहां से हटाकर आगे अन्त्यभाग में "प्रजां पश्यामि" के स्थान पर जोड़कर 'प्रजां पशून् सौभाग्यं मह्यं दीर्घायुष्ट्वं पत्युः पश्यामि' ऐसा बना दिया है।

वस्तुतः ऋषि दयानन्द ने ये मन्त्र मन्त्रब्राह्मण से ही उद्धृत किए थे क्योंकि इनमें सत्यव्रतसामश्रमी के सं० अनुसार ऌ कार मिलता है। ऋग्वेद में ऌ कार नहीं होता तथा मन्त्र ५ के अन्त में 'शतदायुमुख्यम्' पाठ है। ऋग्वेद में 'शतदायमुक्थ्यम्' पाठ मिलता है। २१वें सं० में ऋग्वेदीय पाठ ही छापा है।

बजवावे। तत्पश्चात् पृष्ठ ४३-४४ में लिखे प्रमाणे सामवेद का गान करें। पश्चात्—

ओं सोम एव नो राजेमा मानुषीः प्रजाः।
अविमुक्त चक्र आसीरंस्तीरे तुभ्यम् असौ * ॥[1]

आरम्भ में इस मन्त्र का गान करके पश्चात् अन्य मन्त्रों का गान करें।

तत्पश्चात् पूर्व आहुतियों के देने से बची हुई खिचड़ी में पुष्कल घृत डाल के गर्भिणी स्त्री अपना प्रतिबिम्ब उस घी में देखे। उस समय पति स्त्री से पूछे—"किं पश्यसि" स्त्री उत्तर देवे—"प्रजां पश्यामि"।

तत्पश्चात् एकान्त में वृद्ध कुलीन सौभाग्यवती पुत्रवती गर्भिणी अपने कुल की और ब्राह्मणों की स्त्रियाँ बैठें प्रसन्नवदन और प्रसन्नता की बातें करें। और वह गर्भिणी स्त्री उस खिचड़ी को खावे और वे वृद्ध समीप बैठी हुई उत्तम स्त्री लोग ऐसा आशीर्वाद देवें—

ओं वीरसूस्त्वं भव, जीवसूस्त्वं भव, जीवपत्नी त्वं भव ॥[2]

ऐसे शुभ माङ्गलिक वचन बोलें। तत्पश्चात् संस्कार में आये हुए मनुष्यों का यथायोग्य सत्कार करके स्त्री स्त्रियों और पुरुष पुरुषों को विदा करें॥

इति सीमन्तोन्नयनसंस्कारविधिः समाप्तः ॥

---

* यहाँ किसी नदी का नामोच्चारण करे ॥ द० स०

१. पार० गृह्य १।१५।८ ॥

२. द्र० गोभिल गृह्य २।७।१२ ॥

# अथ जातकर्मसंस्कारविधिः ॥

इसका समय और प्रमाण और कर्मविधि इस प्रकार करें—

सोष्यन्तीमद्भिरभ्युक्षति ॥

इत्यादि पारस्कर गृह्यसूत्र[1] का प्रमाण है। इसी प्रकार आश्वलायन, गोभिलीय और शौनकगृह्यसूत्रों में भी लिखा है ॥

जब प्रसव होने का समय आवे तब निम्नलिखित मन्त्र से गर्भिणी स्त्री के शरीर पर जल से मार्जन करे—

ओम् एजतु दशमास्यो गर्भो जरायुणा सह ।
यथायं वायुरेजति यथा समुद्र एजति ।
एवायं दशमास्यो अस्रज्जरायुणा सह ॥

य० अ० ८। मं० २८॥

इससे मार्जन करने के पश्चात्—

ओम् अवैतु पृश्निशेवलꣳशुभे जरायवत्तवे ।
नैव माꣳसेन पीवरीं न कस्मिंश्चनायतनमव जरायु पद्यताम् ॥[2]

इस मन्त्र का जप करके पुनः मार्जन करे।

कुमारं जातं पुराऽन्यैरालम्भात् सर्पिर्मधुनी हिरण्यनिकाषं हिरण्येन प्राशयेत् ॥[3]

जब पुत्र का जन्म होवे, तब प्रथम दायी आदि स्त्री लोग बालक के शरीर का जरायु पृथक् कर मुख, नासिका, कान, आँख आदि में

---

१. पार० गृह्य० १।१६।१॥

२. पार० गृह्य १।१६।२॥

३. आश्व० गृह्य १।१५।१॥

से मल को शीघ्र दूर कर कोमल वस्त्र से पोंछ, शुद्ध कर, पिता के गोद में बालक को देवे। पिता जहां वायु और शीत का प्रवेश न हो, वहां बैठ के एक बीता भर नाड़ी को छोड़, ऊपर सूत से बांध के, उस बंधन के ऊपर से नाड़ीछेदन करके किञ्चित् उष्ण जल से बालक को स्नान करा, शुद्ध वस्त्र से पूंछ, नवीन शुद्ध वस्त्र पहिना जो प्रसूता घर के बाहर पूर्वोक्त प्रकार कुण्ड कर रक्खा हो, अथवा ताँबे के कुंड में समिधा पूर्व लिखित प्रमाणे चयन कर पूर्वोक्त सामान्य विध्युक्त पृष्ठ ३४-३५ में कहे प्रमाणे अग्न्याधान समिदाधान करके, अग्नि को प्रदीप्त करके, सुगन्धित घृतादि वेदी के पास रख के, हाथ पग धोके, एक पीठासन अर्थात् शुभासन पुरोहित* के लिये कुण्ड के दक्षिणभाग में रक्खे, उस पर उत्तराभिमुख बैठे, और यजमान अर्थात् बालक का पिता हाथ पग धोके वेदी के पश्चिम भाग में आसन बिछा, उस पर उपवस्त्र ओढ़ के पूर्वाभिमुख बैठे। तथा सब सामग्री अपने और पुरोहित के पास रख के पुरोहित पद के स्वीकार के लिये बोले—

**ओम् आ वसोः सदने सीद ॥** तत्पश्चात् पुरोहित—

**ओं सीदामि ॥**

बोल के आसन पर बैठ के पृष्ठ ३५ में लिखे प्रमाणे "अयन्त इध्म०" ४ चार[1] मन्त्रों से वेदी में चन्दन की समिदाधान करे और प्रदीप्त समिधा पर पूर्वोक्त सिद्ध किये घी की पृष्ठ ३७–३९ में लिखे प्रमाणे आघारावाज्यभागाहुति[2] ४ चार और व्याहृति आहुति[3] ४ चार दोनों

---

* धर्मात्मा शास्त्रोक्त विधि को पूर्णरीति से जाननेहारा विद्वान् सद्धर्मी कुलीन निर्व्यसनी सुशील वेदप्रिय पूजनीय सर्वोपकारी गृहस्थ की पुरोहित संज्ञा है। द० स०।

१. यहां ७ वें संस्क० तक '३' छपा है 'चार' चाहिए। द्र० वेदारम्भ के प्रारम्भ में। २. अग्नये स्वाहा आदि चार मन्त्रों से।
३. भूरग्नये स्वाहा आदि चार मन्त्रों से।

मिल के ८ आठ आज्याहुति देनी तत्पश्चात्—

ओं या तिरश्ची निपद्यते अहं विधरणी इति। तां त्वा घृतस्य धारया यजे सꣳराधनीमहम्। सꣳराधिन्यै देव्यै देष्ट्र्यै स्वाहा। इदं संराधिन्यै— इदन्न मम॥

ओं विपश्चित्पुच्छमभरत्तद्धाता पुनराहरत्। परे हि त्वं विपश्चित्पुमानयं जनिष्यतेऽसौ नाम स्वाहा। इदं धात्रे—इदन्न मम॥[1]

इन दोनों मन्त्रों से दो आज्याहुति करके, पृष्ठ ४४-४५ में लिखे प्रमाणे वामदेव्य गान करके, ७-१२ पृष्ठ में लिखे प्रमाणे ईश्वरोपासना[2] करे।

तत्पश्चात् घी और मधु दोनों बराबर मिला के जो प्रथम सोने की शलाका कर रक्खी हो उससे बालक की जीभ पर—"ओ३म्" यह अक्षर लिख के उसके दक्षिण कान में "वेदोसीति" 'तेरा गुप्त नाम वेद है' ऐसा सुना के, पूर्व मिलाये हुए घी और मधु को उस सोने की शलाका से बालक को नीचे लिखे मन्त्र से थोड़ा थोड़ा चटावे—

ओं प्र ते ददामि मधुनो घृतस्य वेदं सवित्रा प्रसूतं मघोनाम्। आयुष्मान् गुप्तो देवताभिः शतं जीव शरदो लोके अस्मिन् ॥१॥[3]

[4]ओं भूस्त्वयि दधामि ॥ २ ॥

---

१. मन्त्र ब्रा० १।५।६,७। 'स्वाहा' 'इदन्न मम' रहितो मन्त्रपाठः।

२. 'विश्वानि देव' आदि ८ मन्त्रों से।

३. आश्व० गृह्य १।२५।१॥

४. इस मन्त्र से पूर्व चतुर्थ संस्करण से 'मेधां ते मित्रावरुणौ' (मन्त्र ब्रा० १।५।९) इत्यादि मन्त्र अधिक छप रहा है। संस्कारविधि की रफ कापी में

ओं भुवस्त्वयि दधामि ॥ ३ ॥

ओं स्वस्त्वयि दधामि ॥ ४ ॥

ओं भूर्भुवः स्वस्सर्वं त्वयि दधामि ॥ ५ ॥[1]

ओं सदसस्पतिमद्भुतं प्रियमिन्द्रस्य काम्यम् ।

सनिं मेधामयासिषꣳस्वाहा ॥ ६ ॥[2]

इन प्रत्येक मन्त्रों से छ वार[3] घृत मधु प्राशन कराके ।

तत्पश्चात् चावल और जव को शुद्ध कर पानी से पीस, वस्त्र से छान, एक पात्र में रख के हाथ के अँगूठा और अनामिका से थोड़ा सा लेके—

ओम् इदमाज्यमिदमन्नमिदमायुरिदममृतम् ।[4]

इस मन्त्र को बोल के बालक के मुख में एक विन्दु छोड़ देवे। यह एक गोभिलीय गृह्यसूत्र का मत है, सबका नहीं ।

---

यह मन्त्र लिखकर काटा हुआ है, प्रेस कापी में नहीं है। द्वितीय और तृतीय संस्करण में नहीं है। परन्तु तृतीय संस्करण में छठे मन्त्र के पश्चात् 'छ' के स्थान में 'सात' पाठ छपा है (मन्त्र ६ ही छपे हैं) सम्भवतः इसी से भ्रान्त होकर चतुर्थ संस्करण में उक्त मन्त्र बढ़ाया गया है।

१. पार० गृह्य १।१६।४

२. यजु० ३२।१३॥ यजुर्वेद में ही स्वाहा पद युक्त पाठ है। ऋग्वेद १।१८।६; सामवेद पू० २ (२)। ४।७॥ में 'स्वाहा' पाठ नहीं है। अतः १० वें संस्करण से जो ऋग्वेद का पता छपता है वह अशुद्ध है।

३. अर्थात् एक एक से एक एक बार करके छ बार ।

४. तु० मन्त्र ब्रा० १।५।८॥ गोभिल गृह्य २।७।१८॥ दोनों स्थानों पर 'इयमाज्ञेदमन्न०' पाठ है।

पश्चात् बालक का पिता बालक के दक्षिण कान में मुख लगा के निम्नलिखित मन्त्र बोले—

ओं मेधां ते देवः सविता मेधां देवी सरस्वती ।
मेधां ते अश्विनौ देवावाधत्तां पुष्करस्रजौ ॥ १ ॥[1]

ओम् अग्निरायुष्मान्त्स वनस्पतिभिरायुष्माँस्तेन
त्वाऽऽयुषाऽऽयुष्मन्तं करोमि ॥ २ ॥
ओं सोम आयुष्मान्त्स ओषधीभिरायुष्माँस्तेन०* ॥ ३ ॥
ओं ब्रह्माऽऽयुष्मत् तद् ब्राह्मणैरायुष्मत्तेन० ॥ ४ ॥
ओं देवा आयुष्मन्तस्तेऽमृतेनायुष्मन्तस्तेन० ॥ ५ ॥
ओम् ऋषय आयुष्मन्तस्ते व्रतैरायुष्मन्तस्तेन० ॥ ६ ॥
ओं पितर आयुष्मन्तस्ते स्वधाभिरायुष्मन्तस्तेन० ॥ ७ ॥
ओं यज्ञ आयुष्मान्त्स दक्षिणाभिरायुष्माँस्तेन० ॥ ८ ॥

ओं समुद्र आयुष्मान्त्स स्रवन्तीभिरायुष्माँस्तेन त्वायुषाऽऽयुष्मन्तं करोमि ॥ ९ ॥[2]

इन नव मन्त्रों का जप करे

इसी प्रकार बायें कान पर मुख धर ये ही नव मन्त्र पुनः जपे ।

इसके पीछे बालक के कन्धों पर कोमल स्पर्श से हाथ धर अर्थात् बालक के स्कन्धों पर हाथ का बोझा न पड़े, धर के, निम्नलिखित मन्त्र बोले—

---

* यहाँ पूर्व मन्त्र का शेषभाग ( त्वा० ) इत्यादि उत्तर मन्त्रों के पश्चात् बोले । द० स० ।

१. आश्व० गृह्य १।१५।२॥ २. पारस्कर गृह्य १।१६।६॥

ओम् इन्द्र श्रेष्ठानि द्रविणानि धेहि चित्तिं दक्षस्य सुभगत्वमस्मे ।
पोषं रयीणामरिष्टिं तनूनां स्वाद्मानं वाचः सुदिनत्वमह्नाम् ॥१॥[1]
अस्मे प्र यन्धि मघवन्नृजीषिन्निन्द्र रायो विश्ववारस्य भूरेः ।
अस्मे शतं शरदो जीवसे धा अस्मे वीराञ्छश्वत इन्द्र शिप्रिन् ॥२॥[2]

ओम् अश्मा भव परशुर्भव हिरण्यमस्तृतं भव ।
वेदो वै पुत्रनामासि स जीव शरदः शतम् ॥ ३ ॥[3]

इन तीन मन्त्रों को बोले तत्पश्चात्—

त्र्यायुषं जमदग्नेः कश्यपस्य त्र्यायुषम् ।
यद्देवेषु त्र्यायुषं तन्नो अस्तु त्र्यायुषम् ॥ १ ॥[4]

इस मन्त्र का तीन बार जप करे ।

तत्पश्चात् बालक के स्कन्धा पर से हाथ उठा ले और जिस जगह पर बालक का जन्म हुआ हो वहाँ जा के—

ओं वेद ते भूमि हृदयं दिवि चन्द्रमसि श्रितम् । वेदाहं तन्मां तद्विद्यात्पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतꣳशृणुयाम शरदः शतम् ॥ १ ॥[5]

इस मन्त्र का जप करे । तथा—

यत्ते सुसीमे हृदयꣳ हितमन्तः प्रजापतौ ।
वेदाहं मन्ये तद् ब्रह्म माहं पौत्रमघं निगाम् ॥ २ ॥

---

१. ऋ० २।२१।६॥ २. ऋ. ३।३६।१०॥
३. आश्व० गृह्य १।१५।३॥ ४. यजु० ३।६२॥
५. पार० गृह्य १।१६।१७॥

यत्पृथिव्या अनामृतं दिवि चन्द्रमसि श्रितम् ।
वेदामृतस्येह नाम माहं पौत्रमघꣳ रिषम् ॥ ३ ॥
इन्द्राग्नी शर्म यच्छतं प्रजायै मे[1] प्रजापती ।
यथायं न प्रमीयते पुत्रो जनित्र्या अधि ॥ ४ ॥
यददश्चन्द्रमसि कृष्णं पृथिव्या हृदयꣳश्रितम् ।
तदहं विद्वाꣳस्तत् पश्यन् माहं पौत्रमघꣳ रुदम् ॥ ५ ॥[2]

इन मन्त्रों को पढ़ता हुआ सुगन्धित जल से प्रसूता के शरीर का मार्जन करे ॥

कोऽसि कतमोऽस्येषोऽस्यमृतोऽसि ।
आहस्पत्यं मासं प्रविशासौ ॥ ६ ॥

स त्वाह्ने परिददात्वहस्त्वा रात्र्यै परिददातु रात्रिस्त्वाहोरात्राभ्यां परिददात्वहोरात्रौ त्वार्द्धमासेभ्यः परिदत्तामर्द्धमासास्त्वा मासेभ्यः परिददतु मासास्त्वर्तुभ्यः परिददत्वृतवस्त्वा संवत्सराय परिददतु संवत्सरस्त्वायुषे जरायै परिददात्वसौ ॥ ७ ॥[3]

इन मन्त्रों को पढ़ के बालक को आशीर्वाद देवे । पुनः—

अङ्गादङ्गात् सꣳस्रवसि हृदयादधि जायसे ।
प्राणन्ते प्राणेन सन्दधामि जीव मे यावदायुषम् ॥ ८ ॥

---

१. 'प्रजायै मे' पद त्रुटित हैं, हमने मन्त्रपाठानुसार बढ़ाए हैं ।
२. मन्त्र ब्रा० १।५।१०-१३॥
३. मन्त्र ब्रा० १।५।१४,१५॥

अङ्गादङ्गात्संभवसि हृदयादधिजायसे ।
वेदो वै पुत्रनामासि स जीव शरदः शतम् ॥ ९ ॥
अश्मा भव परशुर्भव हिरण्यमस्तृतं भव ।
आत्माऽसि पुत्र मा मृथाः स जीव शरदः शतम् ॥ १० ॥
पशूनां त्वा हिंकारेणाभिजिघ्राम्यसौ ॥ ११ ॥[1]

इन मन्त्रों को पढ़ के पुत्र के शिर का आघ्राण करे अर्थात् सूंघे।

इसी प्रकार जब परदेश से आवे वा जावे, तब तब भी इस क्रिया को करे जिससे पुत्र और पिता माता में अति प्रेम बढ़े।

ओम् इडासि मैत्रावरुणी वीरे वीरमजीजनथाः ।
सा त्वं वीरवती भव याऽस्मान्वीरवतोऽकरत् ॥ १ ॥[2]

इस मन्त्र से ईश्वर की प्रार्थना करके प्रसूता स्त्री को प्रसन्न करके पश्चात् स्त्री के स्तन किञ्चित् उष्ण सुगन्धित जल से प्रक्षालन कर पोंछ के—

ओम् इमꣳस्तनमूर्ज्जस्वन्तं धयापां प्रपीनमग्ने सरिरस्य मध्ये ।
उत्सं जुषस्व मधुमन्तमर्वन्त्समुद्रियꣳ सदनमा विशस्व ॥ १ ॥[3]

इस मन्त्र को पढ़ के दक्षिण स्तन प्रथम बालक के मुख में देवे इसके पश्चात्—

---

१. मन्त्रब्रा० १।५।१६–१९॥

२. पार० गृह्य १।१६।१९॥

३. यजु० १७।८७। द्वितीयादिषु कतिपयेषु संस्करणेषु 'शरीरस्य मध्ये' इति पाठः। स्वरचिह्नरहितश्च मन्त्रपाठः।

ओं यस्ते स्तनः शशयो यो मयोभूर्यो रत्नधा वसुविद्यः सुदत्रः ।
येन विश्वा पुष्यसि वार्याणि सरस्वति तमिह धातवे कः ॥ १ ॥[1]

इस मन्त्र को पढ़ के वाम स्तन बालक के मुख में देवे तत्पश्चात्—

ओम् आपो देवेषु जाग्रथ यथा देवेषु जाग्रथ ।
एवमस्याᳪसूतिकायाᳪसपुत्रिकायां जाग्रथ ॥ १ ॥[2]

इस मन्त्र से प्रसूता स्त्री के शिर की ओर एक कलश जल से पूर्ण भर के दश रात्रि तक वहीं धर रक्खे ।

तथा प्रसूता स्त्री प्रसूत स्थान में दश दिन तक रहे । वहां नित्य सायं और प्रातःकाल सन्धिवेला में निम्नलिखित दो मन्त्रों से भात और सरसों मिला के दश दिन तक बराबर आहुतियां देवे ॥

ओं शण्डामर्का उपवीरः शौण्डिकेय उलूखलः । मलिम्लुचो द्रोणासश्च्यवनो नश्यतादितः स्वाहा । इदं शण्डामर्काभ्याम् उपवीराय, शौण्डिकेयायोलूखलाय, मलिम्लुचाय द्रोणेभ्यश्च्यवनाय—इदन्न मम ॥ १ ॥

ओम् आलिखन्ननिमिषः किं वदन्त उपश्रुतिर्हर्यक्षः कुम्भीशत्रुः पात्रपाणिर्नृमणिर्हन्त्रीमुखः सर्षपारुणश्च्यवनो नश्यतादितः स्वाहा । इदमालिखतेऽनिमिषाय किंवदद्भ्य उपश्रुतये हर्यक्षाय

---

१. शत० ब्रा० १४।४।९।२८॥ १०वें संस्करण में पता 'ऋ० १।१६४।४९' छपा है । परन्तु पाठ यही है । शताब्दी सं० में ऋग्वेदानुसारी पाठ बना दिया गया है । तब से ऋग्वेदीय पाठ छप रहा है । पारस्कार में संकेतितपाठ स्वशाखीय शतपथानुसारी है । पाठ की साधारण अशुद्धि ठीक कर दी है ।

२. पार० गृह्य १।१६।२२॥

कुम्भीशत्रवे पात्रपाणये नृमणये हन्त्रीमुखाय सर्षपारुणाय च्यवनाय—इदन्न मम ॥ २ ॥[1]

इस मन्त्र से १० दिन तक होम करके पश्चात् अच्छे अच्छे विद्वान् धार्मिक वैदिक मतवाले बाहर खड़े रह कर और बालक का पिता भीतर रह कर आशीर्वादरूपी नीचे लिखे मन्त्रों का पाठ आनन्दित हो के करें ॥

मा नो हासिषुर्ऋषयो दैव्या ये तनूपा ये नस्तन्वस्तनूजाः ।
अमर्त्या मर्त्याँ अभि नः सचध्वमायुर्धत्त प्रतरं जीवसे नः ॥

अथर्व० कां० ६ । अनु० ४ । सू० ४१ ॥[2]

इमं जीवेभ्यः परिधिं दधामि मैषां नु गादपरो अर्थमेतम् ।
शतं जीवन्तः शरदः पुरूचीस्तिरो मृत्युं दधतां पर्वतेन ॥२॥

अथर्व० कां० १२ । अ० २ । मं० २३ ॥[3]

विवस्वान्नो अभयं कृणोतु यः सुत्रामा जीरदानुः सुदानुः ।
इहेमे वीरा बहवो भवन्तु गोमदश्ववन्मय्यस्तु पुष्टम् ॥ ३ ॥

अथर्व० का० १८ । अनु० ३ । मं० ६१ ॥[4]

इति जातकर्मसंस्कारविधिः समाप्तः ॥

---

१. पार० गृह्य १।१६।२३॥ तत्र 'इद'··'इदन्न मम' भाग नहीं है ।
२. मन्त्र ३॥ ३. सूक्त २। ४. सूक्त ३।

# अथ नामकरणसंस्कारविधिं वक्ष्यामः ॥

अत्र प्रमाणम्—

नाम चास्मै दद्युः ॥ १ ॥

घोषवदाद्यन्तरन्तःस्थमभिनिष्ठानान्तं द्व्यक्षरम् ॥ २ ॥

चतुरक्षरं वा ॥ ३ ॥

द्व्यक्षरं प्रतिष्ठाकामश्चतुरक्षरं ब्रह्मवर्चसकामः ॥ ४ ॥

युग्मानि त्वेव पुंसाम् ॥ ५ ॥ अयुजानि स्त्रीणाम् ॥ ६ ॥

अभिवादनीयं च समीक्षेत तन्मातापितरौ विदध्यातामोपनयनात् ॥ ७ ॥ इत्याश्वलायनगृह्यसूत्रेषु ॥[1]

दशम्यामुत्थाप्य[2] पिता नाम करोति । द्व्यक्षरं चतुरक्षरं वा घोषवदाद्यन्तरन्तःस्थं दीर्घाभिनिष्ठानान्तं कृतं कुर्यान्न तद्धितम् अयुजाक्षरमाकारान्तꣳस्त्रियै[2] शर्म ब्राह्मणस्य वर्म क्षत्रियस्य गुप्तेति वैश्यस्य ॥[3]

इसीप्रकार गोभिलीय और शौनक गृह्यसूत्र में लिखा गया है।

नामकरण अर्थात् जन्मे हुए बालक का सुन्दर नाम धरे।

नामकरण का काल—जिस दिन जन्म हो उस दिन से लेके १०

---

१. आश्व० गृह्य १।१५।४–१० ॥

२. पार० गृह्य में 'मुत्थाप्य ब्राह्मणान् भोजयित्वा पिता' और 'स्त्रियै तद्धितम्' पाठ है।

३. पार० गृह्य १।१७।१–४ ॥

दिन छोड़ ११ में वा १०१ एकसौ एकवें अथवा दूसरे वर्ष के आरम्भ में जिस दिन जन्म हुआ हो नाम धरे।

जिस दिन नाम धरना हो उस दिन अति प्रसन्नता से इष्ट मित्र हितैषी लोगों को बुला यथावत् सत्कार कर क्रिया का आरम्भ यजमान बालक का पिता और ऋत्विज करें।

पुनः पृष्ठ ७–४५ में लिखे प्रमाणे सब मनुष्य ईश्वरोपासना, स्वस्तिवाचन, शान्तिकरण और सामान्य प्रकरणस्थ संपूर्ण विधि करके आघारावाज्यभागाहुति[1] ४ चार और व्याहृति आहुति[2] ४ चार और पृष्ठ ४१–४२ में लिखे प्रमाणे (त्वन्नो अग्ने०) इत्यादि आठ मन्त्रों से ८ आठ आहुति अर्थात् सब मिला के १६ घृताहुती करें।

तत्पश्चात् बालक को शुद्धस्नान करा, शुद्ध वस्त्र पहिना के उसकी माता कुण्ड के समीप बालक के पिता के पीछे-से आ दक्षिण भाग में होकर, बालक का मस्तक उत्तर दिशा में रख के, बालक के पिता के हाथ में देवे और स्त्री पुनः उसी प्रकार पति के पीछे होकर उत्तर भाग में पूर्वाभिमुख बैठे। तत्पश्चात् पिता उस बालक को उत्तर में शिर और दक्षिण में पग करके अपनी पत्नी को देवे। पश्चात् जो उसी संस्कार के लिए कर्त्तव्य हो, उस प्रथम प्रधान होम को करे। पूर्वोक्त प्रकार घृत और सब साकल्य सिद्ध कर रक्खे। उसमें से प्रथम घी का चमसा भर के—

**ओं प्रजापतये स्वाहा।**[3]

इस मन्त्र से १ आहुति देकर, पीछे जिस तिथि जिस नक्षत्र में बालक का जन्म हुआ हो उस तिथि और उस नक्षत्र का नाम लेके, उस तिथि और उस नक्षत्र के देवता के नाम से ४ चार आहुती देनी, अर्थात्

---

१. 'अग्नये स्वाहा' आदि ४ मन्त्रों से।

२. 'भूरग्नये स्वाहा' आदि ४ मन्त्रों से।

३. इस आहुति का संकेत गोभिल गृह्य २।८।१२ में है।

एक तिथि, दूसरी तिथि के देवता, तीसरी नक्षत्र और चौथी नक्षत्र के देवता के नाम से अर्थात् तिथि नक्षत्र और उन के देवताओं के नाम के अन्त में चतुर्थी विभक्ति का रूप और स्वाहान्त बोल के ४ चार घी की आहुति देवे। जैसे किसी का जन्म प्रतिपदा और अश्विनी नक्षत्र में हुआ हो तो—

**ओं प्रतिपदे स्वाहा। ओं ब्रह्मणे स्वाहा। ओम् अश्विन्यै स्वाहा। ओम् अश्विभ्यां स्वाहा॥[1]***

तत्पश्चात् पृष्ठ ३९ में लिखी हुई स्विष्टकृत मन्त्र[2] से एक आहुति

---

*[3]तिथि देवताः—१—ब्रह्मन्। २—त्वष्टृ। ३—विष्णु। ४—यम। ५—सोम। ६—कुमार। ७—मुनि। ८—वसु। ९—शिव[4]। १०—धर्म। ११—रुद्र। १२ वा:। १३—काम। १४—अनन्त[4]। १५—विश्वेदेव। ३०—पितर॥ द० स०।

नक्षत्र देवताः—अश्विनी—अश्वी। भरणी—यम। कृत्तिका—अग्नि। रोहिणी—प्रजापति। मृगशीर्ष—सोम। आर्द्रा—रुद्र। पुनर्वसु—अदिति। पुष्य—बृहस्पति। आश्लेषा—सर्प। मघा—पितृ। पूर्वाफल्गुनी—भग। उत्तराफल्गुनी—अर्यमन्। हस्त—सवितृ। चित्रा—त्वष्टृ। स्वाति—वायु। विशाखा—इन्द्राग्नी। अनुराधा—मित्र। ज्येष्ठा—इन्द्र। मूल—निर्ऋति। पूर्वाषाढा—अप्। उत्तराषाढा—विश्वेदेव। श्रवण—विष्णु। धनिष्ठा—वसु। शतभिषज्—वरुण। पूर्वाभाद्रपदा—अजपाद्। उत्तराभाद्रपदा—अहिर्बुध्न्य। रेवती—पूषन्॥ द० स०।

---

१. यह पाठ निदर्शनार्थ है। तिथि नक्षत्र और उनके देवता के लिए आहुति देने का विधान गोभिल गृह्य २।८।१२ में है।

२. 'यदस्य कर्मणोऽत्यरीरिचं' मन्त्र से।

३. तिथि देवता और नक्षत्र देवता के लिए गोभिल गृह्य ( २।८।१२ ) का भट्ट नारायण का भाष्य देखना चाहिए।

४. गोभिल गृह्यसूत्र के भट्ट नारायण के भाष्य ( २।८।१२ ) में 'शिव' के स्थान में 'पिशाच' और 'अनन्त' के स्थान में 'यक्ष' का निर्देश है।

और पृष्ठ ३९ में लिखे प्रमाणे ४ चार व्याहृति[1] दोनों मिल के ५ आहुति देके, तत्पश्चात् माता बालक को लेके शुभ आसन पर बैठे और पिता बालक के नासिका द्वार से बाहर निकलते हुए वायु का स्पर्श करके—

कोऽसि कतमोऽसि कस्यासि को नामासि ।
यस्य ते नामामन्महि यं त्वा सोमेनातीतृपाम ।
भूर्भुवः स्वः सुप्रजाः प्रजाभिः स्याᳫं सुवीरो वीरैः सुपोषः पोषैः ॥

यजु० अ० ७ । मं० २९ ॥

ओं कोऽसि कतमोऽस्येषोऽस्यमृतोऽसि ।
आहस्पत्य मासं प्रविशासौ ॥[2]

जो यह "असौ" पद है इसके पीछे बालक का ठहराया हुआ नाम, अर्थात् जो पुत्र हो तो नीचे लिखे प्रमाणे दो अक्षर का वा चार अक्षर का, घोषसंज्ञक और अन्तःस्थ वर्ण अर्थात् पांचों वर्गों के दो दो अक्षर[3] छोड़ के तीसरा, चौथा, पांचवां और य, र, ल, व, ये चार वर्ण नाम में अवश्य आवें * जैसे देव अथवा जयदेव। ब्राह्मण हो तो

---

* ग, घ, ङ, ज, झ, ञ, ड, ढ, ण, द, ध, न, ब, भ, म, ये स्पर्श और य, र, ल, व, ये चार अन्तःस्थ और ह एक ऊष्मा इतने अक्षर नाम में होने चाहियें और स्वरों में से कोई भी स्वर हो जैसे ( भद्रः, भद्रसेनः, देवदत्तः, भवः, भवनाथः, नागदेवः, रुद्रदत्तः, हरिदेवः ) इत्यादि पुरुषों का समाक्षर नाम रखना चाहिये, तथा स्त्रियों का विषमाक्षर नाम रक्खे अन्त्य में दीर्घ

---

१. 'भूरग्नये स्वाहा' आदि ४ मन्त्रों से ।

२. मन्त्र ब्रा० १।१५।१४॥ ३. वर्गों के आरम्भ के दो दो अक्षर ।

देवशर्मा, क्षत्रिय हो तो देववर्मा, वैश्य हो तो देवगुप्त, और शूद्र हो तो देवदास इत्यादि और जो स्त्री हो तो एक तीन वा पांच अक्षर का नाम रक्खे—श्री, ह्री, यशोदा, सुखदा, सौभाग्यप्रदा इत्यादि नामों को प्रसिद्ध बोल के पुनः "असौ" पद के स्थान में बालक का नाम धर के पुनः "ओं कोसि॰" ऊपर लिखित मन्त्र बोलना।

ओं स त्वाह्ने परिददात्वहस्त्वा रात्र्यै परिददातु रात्रिस्त्वाहोरात्राभ्यां परिददात्वहोरात्रौ त्वार्द्धमासेभ्यः परिदत्तामर्द्धमासास्त्वा मासेभ्यः परिददतु मासास्त्वर्त्तुभ्यः परिददत्वृतवस्त्वा संवत्सराय परिददतु संवत्सरस्त्वायुषे जरायै परिददातु, असौ ॥

इन मन्त्रों से बालक को जैसा जातकर्म में लिख आये हैं, वैसे आशीर्वाद देवे।

इस प्रमाणे बालक का नाम रखके संस्कार में आये हुए मनुष्यों

---

स्वर और तद्धितान्त भी होवे, जैसे (श्रीः, ह्रीः, यशोदा, सुखदा. गान्धारी सौभाग्यवती, कल्याणक्रोडा) इत्यादि। परन्तु स्त्रियों के जिस प्रकार के नाम कभी न रक्खें, उस में प्रमाण—

"नर्क्षवृक्षनदीनाम्नीं नान्त्यपर्वतनामिकाम्।
न पक्ष्यहिप्रेष्यनाम्नीं न च भीषणनामिकाम्" ॥ १ ॥ मनुस्मृतौ[१]।

(ऋक्ष) रोहिणी, रेवती इत्यादि (वृक्ष) चम्पा, तुलसी इत्यादि (नदी) गङ्गा, यमुना, सरस्वती इत्यादि (अन्त्य) चांडाली इत्यादि (पर्वत) विन्ध्याचला, हिमालया इत्यादि (पक्षी) कोकिला, हंसा इत्यादि (अहि) सर्पिणी, नागी इत्यादि (प्रेष्य) दासी, किंकरी इत्यादि (भयंकर) भीमा, भयंकरी, चण्डिका इत्यादि नाम निषिद्ध हैं ॥ द॰ स॰।

---

५. मनु॰ ३।९॥

को वह नाम सुना के पृष्ठ ४४—४५ में लिखे प्रमाणे महावामदेव्यगान करे। तत्पश्चात् कार्यार्थ आये हुए मनुष्यों को आदर सत्कार करके विदा करे और सब लोग जाते समय पृष्ठ ७–१२ में लिखे प्रमाणे[1] परमेश्वर की स्तुति प्रार्थनोपासना करके बालक को आशीर्वाद देवें कि—

"हे बालक! त्वमायुष्मान् वर्च्चस्वी तेजस्वी
श्रीमान् भूयाः"

हे बालक! आयुष्मान् विद्यावान् धर्मात्मा यशस्वी पुरुषार्थी प्रतापी परोपकारी श्रीमान् हो॥

इति नामकरणसंस्कारविधिः समाप्तः॥



# अथ निष्क्रमणसंस्कारविधिं वक्ष्यामः॥

निष्क्रमण संस्कार उसको कहते हैं कि जो बालक को घर से जहाँ का वायुस्थान शुद्ध हो वहाँ भ्रमण कराना होता है। उसका समय जब अच्छा देखे तभी बालक को बाहर घुमावें अथवा चौथे मास में तो अवश्य भ्रमण करावें। इस में प्रमाण—

चतुर्थे मासि निष्क्रमणिका सूर्यमुदीक्षयति तच्चक्षुरिति॥[2]

यह आश्वलायन गृह्यसूत्र का वचन है॥[2]

१. 'विश्वानि देव' आदि ८ मन्त्रों से।

२. यह पार० गृह्य १।१७।५,६ का वचन है। आश्वलायन गृह्य में निष्क्रमण संस्कार का विधान नहीं है। किसी अर्वाचीन भट्ट कुमारिल स्वामी ने 'आश्वलायन गृह्य कारिका' लिखी है। उसमें निष्क्रमण संस्कार का उल्लेख कारिका संख्या १३७–१४० तक जयन्त के मत से किया है।

जननाद्यस्तृतीयो ज्यौत्स्नस्तस्य तृतीयायाम् ॥[१]

यह पारस्कर गृह्यसूत्र में भी है ॥[१]

अर्थः–निष्क्रमण संस्कार के काल के दो भेद हैं। एक बालक के जन्म के पश्चात् तीसरे शुक्लपक्ष की तृतीया और दूसरा चौथे महीने में जिस तिथि में बालक का जन्म हुआ हो, उस तिथि में यह संस्कार करे।

उस संस्कार के दिन प्रातःकाल सूर्योदय के पश्चात् बालक को शुद्ध जल से स्नान करा, शुद्ध सुन्दर वस्त्र पहिनावे। पश्चात् बालक को यज्ञशाला में बालक की माता ले आ के पति के दक्षिण पार्श्व में होकर, पति के सामने आकर, बालक का मस्तक उत्तर और छाती ऊपर अर्थात् चित्ता रख के पति के हाथ में देवे। पुनः पति के पीछे की ओर घूम के बायें पार्श्व में पश्चिमाभिमुख[२] खड़ी रहे—

ओं यत्ते सुसीमे हृदयꣳहितमन्तः प्रजापतौ।
वेदाहं मन्ये तद् ब्रह्म माहं पौत्रमघं निगाम् ॥ १ ॥
ओं यत्पृथिव्या अनामृतं दिवि चन्द्रमसि श्रितम्।
वेदामृतस्याहं नाम माहं पौत्रमघꣳ रिषम् ॥ २ ॥
ओम् इन्द्राग्नी शर्म यच्छतं प्रजायै[३] मे प्रजापती।
यथायं न प्रमीयेत पुत्रो जनित्र्या अधि ॥ ३ ॥[४]

---

१. यह गोभिल गृह्य २।८।१ का वचन है।

२. यहाँ संस्क० १७ तक यही पाठ है। अगले संस्करणों में 'पूर्वाभिमुख' पाठ मिलता है। हमें भी यही पाठ उचित प्रतीत होता है। देखो नामकरण संस्कार। वहाँ भी ऐसी ही विधि है।

३. 'प्रजायै मे' पाठ त्रुटित है। मन्त्रपाठानुसार बढ़ाया गया है। यही पाठशुद्धि जातकर्म संस्कार पृ० ८५ में भी द्रष्टव्य है।

४. मन्त्र ब्रा० १।५।१०–१२॥

इन तीन मन्त्रों से परमेश्वर की आराधना करके पृष्ठ ७-४५ में लिखे प्रमाणे परमेश्वरोपासना, स्वस्तिवाचन, शान्तिकरण आदि सामान्यप्रकरणोक्त समस्त विधि कर और पुत्र को देख के इन निम्न-लिखित तीन मन्त्रों से पुत्र के शिर को स्पर्श करे—

ओम् अङ्गादङ्गात्सम्भवसि हृदयादधिजायसे ।
आत्मा वै पुत्रनामासि स जीव शरदः शतम् ॥ १ ॥
ओं प्रजापतेष्ट्वा हिंकारेणावजिघ्रामि ।
सहस्रायुषाऽसौ जीव शरदः शतम् ॥ २ ॥
गवां त्वा हिंकारेणावजिघ्रामि ।
सहस्रायुषाऽसौ जीव शरदः शतम् ॥ ३ ॥[1]

तथा निम्नलिखित मन्त्र बालक के दक्षिण कान में जपे—

अस्मे प्रयन्धि मघवन्नृजीपिन्निन्द्र रायो विश्ववारस्य भूरेः ।
अस्मे शतꣳ शरदो जीवसे धा अस्मे वीराञ्छश्वत इन्द्र शिप्रिन् ॥१॥
इन्द्र श्रेष्ठानि द्रविणानि धेहि चित्तिं दक्षस्य सुभगत्वमस्मे ।
पोषं रयीणामरिष्टिं तनूनाꣳ स्वाद्मानं वाचः सुदिनत्वमह्नाम् ॥२॥[2]

इस मन्त्र को वाम कान में ज़प के पत्नी की गोद में उत्तर दिशा में शिर और दक्षिण दिशा में पग करके बालक को देवे, और मौन करके स्त्री[3] के शिर का स्पर्श करे। तत्पश्चात् आनन्द पूर्वक उठ के बालक को सूर्य का दर्शन करावे और निम्नलिखित मन्त्र वहाँ बोले—

---

१. पार० गृह्य १।१८।२—४॥ यहाँ टीका भी देखें।

२. पार० गृह्य १।१८।४,५॥

३. 'स्त्री' से तात्पर्य कन्या का है। कन्या के शिर का स्पर्श ही करे, कर्ण में जप न करे, ऐसा पारस्कर गृह्य के टीकाकारों का मत है।

ओं तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत् । पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतꣳ शृणुयाम शरदः शतं प्र ब्रवाम शरदः शतमदीनाः स्याम शरदः शतं भूयश्च शरदः शतात् ॥ १ ॥[1]

इस मन्त्र को बोल के थोड़ा सा शुद्ध वायु में भ्रमण कराके यज्ञशाला में ला, सब लोग—

त्वं जीव शरदः शतं वर्धमानः ॥

इस वचन को बोल के आशीर्वाद देवें।

तत्पश्चात् बालक के माता और पिता संस्कार में आये हुए स्त्रियों और पुरुषों का यथायोग्य सत्कार करके विदा करें।

तत्पश्चात् जब रात्रि में चन्द्रमा प्रकाशमान हो, तब बालक की माता लड़के को शुद्ध वस्त्र पहिना दाहिनी ओर से आगे आके पिता के हाथ में बालक को उत्तर की ओर शिर और दक्षिण की ओर पग करके देवे, और बालक की माता दाहिनी ओर से लौट कर बाईं ओर आ, अञ्जलि भर के चन्द्रमा के सम्मुख खड़ी रह के—

ओं यददश्चन्द्रमसि कृष्णं पृथिव्या हृदयꣳ श्रितम् ।
तदहं विद्वाꣳस्तत्पश्यन्माहं पौत्रमघꣳ रुदम् ॥१॥[2]

इस मन्त्र से परमात्मा की स्तुति करके जल को पृथिवी पर छोड़ देवे। तत्पश्चात् बालक की माता पुनः पति के पृष्ठ की ओर से पति के दाहिने पार्श्व से सम्मुख आके, पति से पुत्र को लेके, पुनः पति के पीछे होकर बाईं ओर आ, बालक का उत्तर की ओर शिर दक्षिण की

१. यजुर्वेद ३६।२४। प्रारम्भिक संस्करणों में स्वर निर्देश नहीं है, हमने कर दिया है।

२. मन्त्र ब्रा० १।५।१३॥

ओर पग रख के खड़ी रहै, और बालक का पिता जल की अञ्जलि भर (ओं यदद्श्च०) इसी मन्त्र से परमेश्वर की प्रार्थना करके जल को पृथिवी पर छोड़ के दोनों प्रसन्न होकर घर में आवें।

इति निष्क्रमणसंस्कारविधिः समाप्तः ॥

---

# अथान्नप्राशनविधिं वक्ष्यामः ॥



अन्नप्राशन संस्कार तभी करे, जब बालक की शक्ति अन्न पचाने योग्य होवे। इसमें आश्वलायन गृह्य सूत्र का प्रमाण—

षष्ठे मासऽन्नप्राशनम् ॥ १ ॥ घृतौदनं तेजस्कामः ॥ २ ॥ दधिमधुघृतमिश्रितमन्नं प्राशयेत् ॥ ३ ॥[1]

इसी प्रकार पारस्करगृह्यसूत्रादि में भी है ॥

छठे महीने बालक को अन्नप्राशन करावे, जिस को तेजस्वी बालक करना हो वह घृतयुक्त भात अथवा दही सहत और घृत तीनों भात के साथ मिला के निम्नलिखित विधि से अन्नप्राशन करावे अर्थात् पूर्वोक्त पृष्ठ ७—४५ में कहे हुए संपूर्ण विधि को करके जिस दिन बालक का जन्म हुआ हो उसी दिन यह संस्कार करे, और निम्न लिखे प्रमाणे भात सिद्ध करे—

ओं प्राणाय त्वा जुष्टं प्रोक्षामि। ओम् अपानाय त्वा०।[2]

---

१. आश्व० गृह्य १ । १६ । १—५ ॥

२. 'जुष्टं प्रोक्षामि' सब मन्त्रों में पढ़ना चाहिए।

ओं चक्षुषे त्वा० । ओं श्रोत्राय त्वा० । ओम् अग्नये स्विष्टकृते त्वा० ॥

इन पांच मन्त्रों का यही अभिप्राय है कि चावलों को धो शुद्ध करके अच्छे प्रकार बनाना और पकते हुए भात में यथायोग्य घृत भी डाल देना ।

जब अच्छे प्रकार पक जावें, तब उतार थोड़े ठण्ढे हुए पश्चात् होमस्थाली में—

ओं प्राणाय त्वा जुष्टं निर्वपामि । ओम् अपानाय त्वा० ।[1]
ओं चक्षुषे त्वा० । ओं श्रोत्राय त्वा० । ओम् अग्नये स्विष्टकृते त्वा० ॥ ५ ॥

इन पांच मन्त्रों से कार्यकर्त्ता यजमान और पुरोहित तथा ऋत्विजों को पात्र में पृथक् पृथक् देके पृष्ठ ३४—३५ में लिखे प्रमाणे अग्न्याधान, समिदाधानादि करके प्रथम आघारावाज्यभागाहुति[2] ४ चार और व्याहृति आहुति[3] ४ चार मिल के ८ आठ घृत की आहुति देके पुनः उस पकाये हुए भात की आहुति नीचे लिखे हुए मन्त्रों से देवे—

देवीं वाचमजनयन्त देवास्तां विश्वरूपाः पशवो वदन्ति ।
सा नो मन्द्रेषमूर्जं दुहाना धेनुर्वागस्मानुप सुष्टुतैतु स्वाहा ।
इदं वाचे—इदन्न मम ॥ १ ॥[4]

---

१. 'जुष्टं निर्वपामि' सब मन्त्रों में पढ़ना चाहिए ।
२. 'अग्नये स्वाहा' आदि ४ मन्त्रों से ।
३. 'भूरग्नये स्वाहा' आदि ४ मन्त्रों से ।
४. ऋ० ८ । १०० । ११॥ 'स्वाहा' 'इदन्न मम' मन्त्र बहिर्भूत पाठ है

वाजो नोऽअद्य प्र सुवाति दानं वाजो देवाँ ऋतुभिः कल्पयाति ।
वाजो हि मा सर्ववीरं जजान विश्वा आशा वाजपतिर्जयेयम् स्वाहा ।
इदं वाचे[1] वाजाय— इदन्न मम ॥ २ ॥[2]

इन दो मन्त्रों से दो आहुति देवें तत्पश्चात् उसी भात में और घृत डाल के—

ओं प्राणेनान्नमशीय स्वाहा । इदं प्राणाय—इदन्न मम ॥ १ ॥
ओम् अपानेन गन्धानशीय स्वाहा ।
इदमपानाय—इदन्न मम ॥ २ ॥
ओं चक्षुषा रूपाण्यशीय स्वाहा । इदं चक्षुषे—इदन्न मम ॥ ३ ॥
ओं श्रोत्रेण यशोऽशीय स्वाहा । इदं श्रोत्राय—इदन्न मम ॥४॥[3]

इन मन्त्रों से चार आहुति देके, ( ओं यदस्य कर्मणो० ) पृष्ठ ३९ में लिखे प्रमाणे स्विष्टकृत् आहुति एक देवे। तत्पश्चात् पृष्ठ ३९ में

---

१. पारस्कर के हरिहरादि टीकाकारों ने 'देवीं वाचं' से प्रथम आहुति और पुनः 'देवीं वाचं' के साथ 'वाजो नो' मन्त्र बोलकर दो मन्त्रों से दूसरी आहुति का विधान किया है। अत एव उन्होंने द्वितीय मन्त्र में 'इदं वाचे वाजाय' त्याग का विधान किया है। यहाँ दूसरी 'आहुति वाजो नो' से ही दर्शाई है। अतः यहाँ केवल 'इदं वाजाय' ही त्याग होना चाहिए। अथवा 'इदं वाचे वाजाय' त्याग विधान सामर्थ्य से द्वितीय आहुति में 'देवीं वाचं' मन्त्र भी पुनः बोलना चाहिए।

२. यजु० १८।३३॥ 'स्वाहा···इदन्न मम' मन्त्र में नहीं हैं। स्वर चिह्न भी हमने दिए हैं।

३. द्र० पार० गृह्य १।१९।४॥

लिखे प्रमाणे व्याहृति आहुति[1] ४ चार और पृष्ठ ४१-४२ में लिखे (ओं त्वन्नो०) इत्यादि से ८ आठ आज्याहुति मिल के १२ बारह अहुति देवे।

उस के पीछे आहुति से बचे हुए भात में दही, मधु और उस में घी यथायोग्य किञ्चित् किञ्चित् मिला के और सुगन्धियुक्त और भी चावल बनाये हुए थोड़े से मिला के बालक के रुचि प्रमाणे—

ओम् अन्नपतेऽन्नस्य नो देह्यनमीवस्य शुष्मिणः।
प्रप्र दातारं तारिष ऊर्ज्जं नो धेहि द्विपदे चतुष्पदे ॥१॥[2]

इस मन्त्र को पढ़ के थोड़ा थोड़ा पूर्वोक्त भात बालक के मुख में देवे। यथारुचि खिला, बालक का मुख धो और अपने हाथ धोके पृष्ठ ४४-४५ में लिखे प्रमाणे महावामदेव्यगान करके जो बालक के माता पिता और अन्य वृद्ध स्त्री पुरुष आये हों वे परमात्मा की प्रार्थना करके—

त्वमन्नपतिरन्नादो वर्धमानो भूयाः।

इस वाक्य से बालक को आशीर्वाद देके पश्चात् संस्कार में आये हुए पुरुषों का सत्कार बालक का पिता और स्त्रियों का सत्कार बालक की माता करके सब को प्रसन्नतापूर्वक विदा करें॥

इत्यन्नप्राशनसंस्कारविधिः समाप्तः॥



१. 'भूरग्नये स्वाहा' आदि मन्त्रों से।

२. यजु० ११।८३॥ स्वरचिह्न हमने दिए हैं। सं० वि० के सभी संस्करणों में 'ऊर्जं' पाठ छपा है।

# अथ चूडाकर्मसंस्कारविधिं वक्ष्यामः ॥

यह आठवां संस्कार चूड़ाकर्म है, जिस को केशछेदन संस्कार भी कहते हैं। इस में आश्वलायन गृह्यसूत्र का मत ऐसा है—

तृतीये वर्षे चौलम् ॥ १ ॥ उत्तरतोऽग्नेर्व्रीहियवमाषतिलानां शरावाणि निदधाति ॥ २ ॥[1]

इसी प्रकार पारस्कर गृह्यसूत्रादि में भी है—

सांवत्सरिकस्य चूडाकरणम् ॥[2]

इसी प्रकार गोभिलीय गृह्यसूत्र का मत भी है।

यह चूड़ाकर्म अर्थात् मुण्डन बालक के जन्म से तीसरे वर्ष वा एक वर्ष में करना। उत्तरायणकाल शुक्लपक्ष में जिस दिन आनन्द मङ्गल हो, उस दिन यह संस्कार करें।

**विधि**—आरम्भ में पृष्ठ ७—४१ में लिखित विधि करके, चार शरावे ले, एक में चावल दूसरे में यव तीसरे में उर्द और चौथे शरावे में तिल भर के वेदी के उत्तर में धर देवे[3], धर के पृष्ठ ३७ में लिखे प्रमाणे "ओम् अदितेऽनुमन्यस्व०" इत्यादि तीन मन्त्रों से कुण्ड के तीन बाजू और पृष्ठ ३७ में लिखे प्रमाणे "ओं देव सवितः प्रसुव०" इस मन्त्र से कुण्ड के चारों ओर जल छिटका के पूर्व पृष्ठ ३४—३५ में

---

१. आश्व० गृह्य १।१७।१,२॥ २. पार० गृह्य २।१।१॥

३. व्रीहियवैस्तिलमाषैरिति पृथक् पात्राणि पूरयित्वा पुरस्तादुपनिदध्युः। गोभिल गृह्य २।८।६॥

लिखित अग्न्याधान समिदाधान कर अग्नि को प्रदीप्त करके जो समिधा प्रदीप्त हुई हो उस पर लक्ष देकर पृष्ठ ३७—३८ में आघारावाज्य-भागाहुति[1] ४ चार और व्याहृति आहुति[2] चार और पृष्ठ ४१—४२ में लिखे प्रमाणे आठ आज्याहुति[3] सब मिल के १६ सोलह आहुति देके, पृष्ठ ४० में लिखे प्रमाणे "ओं भूर्भुवः स्वः। अग्न आयूंषि०" इत्यादि मन्त्रों से चार आज्याहुति प्रधान होम की देके, पश्चात् पृष्ठ ३९ में लिखे प्रमाणे व्याहृति आहुति[4] ४ चार और पृष्ठ ३९ में लिखे प्रमाणे स्विष्टकृदग्नि[5] मन्त्र से एक आहुति, मिल के पांच घृत की आहुति देवे।

इतनी क्रिया करके कर्मकर्ता परमात्मा का ध्यान करके नाई की ओर प्रथम देख के—

ओम् आयमंगन्त्सविता क्षुरेणोष्णेनं वाय उदकेनेहिं। आदित्या रुद्रा वसंव उन्दन्तु सचेतसः सोमंस्य राज्ञो वपत प्रचेतसः ॥ १ ॥

अथर्व० कां० ६। सू० ६८॥[6]

इस मन्त्र का जप करके पिता बालक के पृष्ठभाग में बैठ के किञ्चित् उष्ण और किञ्चित् ठण्ढा जल दोनों पात्रों में लेके—

उष्णेन वाय उदकेनैधि।[7]

इस मन्त्र को बोल के दोनों पात्र का जल एक पात्र में मिला देवे। पश्चात् थोड़ा जल, थोड़ा मांखन अथवा दही की मलाई ले के—

---

१. 'अग्नये स्वाहा' आदि ४ मन्त्रों से। २. 'भूरग्नये स्वाहा' आदि ४ मन्त्रों से।
३. 'त्वन्नो अग्ने' आदि आठ मन्त्रों से। ४. 'भूरग्नये स्वाहा' आदि ४ मन्त्रों से।
५. 'यदस्य कर्मणो०' मन्त्र से। ६. मन्त्र १॥
७. आश्व० गृह्य १।१७।६॥ तु० पार० गृह्य २।१।६॥ गोभिल गृह्य २।९।११॥

ओम् अदि॑तिः श्मश्रु॑ वप॒त्वाप॑ उन्दन्तु वर्च॑सा ।
चिकि॑त्सतु प्र॒जाप॑तिर्दी॒र्घायु॒त्वाय॒ चक्ष॑से ॥ १ ॥
अथर्व० कां० ६ । सू० ६८ ॥[1]

ओं सवित्रा प्रसूता दैव्या आप उन्दन्तु ते तनूं दीर्घायु-
त्वाय वर्चसे ॥ २ ॥[2]

इन मन्त्रों को बोल के बालक के शिर के बालों में तीन बार हाथ फेर के केशों को भिगोवे। तत्पश्चात् कंगा लेके केशों को सुधार के इकट्ठा करे, अर्थात् बिखरे न रहैं। तत्पश्चात्

ओम् ओषधे त्रायस्वैनम्[3]

इस मन्त्र को बोल के तीन दर्भ लेके दाहिनी बाजू के केशों के समूह को हाथ से दबा के—

ओं विष्णोर्द꣡ꣳष्ट्रोसि ।[4]

इस मन्त्र से छुरे की ओर देख के—

ओं शि॒वो नामा॑सि॒ स्वधि॑तिस्ते पि॒ता नम॑स्ते अस्तु॒ मा
मा॑ हिꣳसीः ॥[5]

---

१. मन्त्र २॥ २. पार० गृह्य २।१।९

३. मन्त्र ब्रा० १।६।२॥ हस्तलेख तथा द्वि० सं० में 'त्रायस्वैनम्०' ऐसा पाठ है अर्थात् मन्त्र के अन्त में बिन्दु का निर्देश है। उसे पाठ पूर्ति का चिह्न मान कर तृ० सं० में 'मैन ꣳ हि ꣳ सीः' पाठ बढ़ाया है जो १७ वें संस्क० तक छपता रहा। वस्तुतः यह भूल है। ऐसा मन्त्र पाठ कहीं उपलब्ध नहीं। ४. मन्त्र ब्रा० १।६।४॥

५. यजु० ३।६३॥ हस्तलेख से लेकर कुछ संस्करणों तक 'अस्तु' पद नहीं है। मूल मन्त्र में होने से हमने सम्मिलित किया है। स्वर चिह्न भी हमने दिये हैं।

